शिवयोगिशिवाचार्यविरचितः

# श्रीसिद्धान्तशिखामणिः




हिन्दीव्याख्याकारः

प्रो. डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी

शोधप्रकाशनग्रन्थमाला : ४४

शिवयोगिशिवाचार्यविरचितः

# श्रीसिद्धान्तशिखामणिः

श्रीमरितोण्टदार्यविरचिततत्त्वप्रदीपिकाख्यसंस्कृतव्याख्यया
'ज्ञानवती' हिन्दीव्याख्यया च संवलितः

हिन्दीव्याख्याकारः
**प्रोफेसर डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी**
शास्त्रचूडामणि विद्वान्
पूर्व-आचार्य
संस्कृतविभाग, कलासङ्काय,
काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

प्रकाशकः
**शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्**
डी० ३५/७७ जङ्गमवाडी मठ, वाराणसी - २२१००१

Research Publication Series : 44

# ŚRĪSIDDḤĀNTAŚIKḤĀMAṆIH

**of Śivayogī Śivācārya**

With Tattvapradīpikā Sanskṛta Commentary

By Śrī Maritoṇṭadārya

&

**'Jñānavatī'** Hindi commentary

*By*

**Dr. Radheshyam Chaturvedi**

Śāstracūdāmaṇi Scholar

Ex-Professor

Department of Sanskrit, Faculty of Arts,

Banaras Hindu University

Varanasi - 221005

**SHAIVA BHARATI SHODHA PRATISHTHANAM**

**D. 35/77, Jangamawadimath, Varanasi - 221001**

*Published by :*
**SHAIVA BHARATI SHODHA PRATISHTHANAM**
D. 35/77, Jangamawadimath
Varanasi - 221001
Phone : (0542) 2450546



First Publised 2006

ISBN 81-86768-76-9 (Hb)
ISBB 81-86768-77-7 (Pb)

Price : Rs. 600.00 (Hb), Rs. 450.00 (Pb)

*Laser Typeset at :* **Malviya Computer**
B 31/21 Lanka, Varanasi-5
Phone : 2369318

*Printed at :*
**Mittal Offset**
Sundarpur, Varanasi

॥ ॐ नमः पञ्चजगद्गुरुभ्यः ॥

**शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के संस्थापक श्रीकाशीविश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधिश्वर श्री १००८ जगद्गुरु डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी का**



# शुभाशीर्वचन

शैवभारती शोध प्रतिष्ठान के ४४वें ग्रन्थपुष्प के रूप में 'ज्ञानवती' हिन्दी व्याख्या के साथ श्रीसिद्धान्तशिखामणि ग्रन्थ का शिवार्पण करते हुए हम अपार हर्ष का अनुभव कर रहें हैं । काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के प्रोफेसर डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी ने इस ग्रन्थ पर 'ज्ञानवती' नामक हिन्दी व्याख्या लिखकर इस की उपादेयता को बढ़ा दिया है । अभी तक अनेक विद्वानों ने श्रीसिद्धान्तशिखामणि का संस्कृत, कन्नड़, मराठी, तेलुगु, तमिल और अंग्रेजी आदि भाषाओं में अनुवाद किया है, लेकिन भारत की राष्ट्रभाषा में उसका अनुवाद कार्य अभी तक नहीं हुआ था ।

कुछ वर्ष पहले महात्मा गान्धी काशी विद्यापीठ के कन्नड प्राध्यापक डॉ० शान्त शर्मा हिरेमठ ने श्रीसिद्धान्तशिखामणि के हिन्दी अनुवाद का कार्य किया था, लेकिन उनकी अकाल मृत्यु के कारण वह अनुवाद सामग्री लुप्त हो गयी। अब पं० राधेश्याम चतुर्वेदी ने 'ज्ञानवती' नामक हिन्दी व्याख्या लिखकर उस क्षति की पूर्ति की है । पण्डित चतुर्वेदी जी ने श्रीसिद्धान्तशिखामणि के मूल श्लोकों की व्याख्या लिखते हुए कुछ विशिष्ट स्थलों पर जहाँ तत्त्वप्रदीपिकाख्य संस्कृत व्याख्या में विशेष बातें लिखी गयी हैं, उनको भी अपनी 'ज्ञानवती' व्याख्या में समाविष्ट किया है ।

जगह-जगह उद्धरणों के मूल स्थान को ढूँढकर उसे नीचे टिप्पणी के रूप में प्रस्तुत किया गया है । श्रीसिद्धान्तशिखामणि सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के शक्तिविशिष्टाद्वैत वेदान्ताचार्य परीक्षा में एवं काशी हिन्दुविश्वविद्यालय के धर्मागम आचार्य परीक्षा में पाठ्यग्रन्थ के रूप में स्वीकृत हुआ है । अब पं० राधेश्याम चतुर्वेदी के द्वारा लिखित 'ज्ञानवती' व्याख्या के साथ प्रकाशित होने के कारण यह ग्रन्थ उक्त कक्षा के छात्रों के लिये बहुत ही उपयोगी सिद्ध हो रहा है। इसलिए आचार्य राधेश्याम चतुर्वेदी भूरि-भूरि प्रशंसा के पात्र हैं ।

हम कामना करते हैं कि प्रोफेसर राधेश्याम चतुर्वेदी स्वस्थ रहकर आजीवन संस्कृत साहित्य की सेवा करते हुए राष्ट्रिय साहित्य की समृद्धि में योगदान देते रहें । उसी प्रकार हमारी आकांक्षा है कि भगवान् विश्वनाथ माता अन्नपूर्णा एवं श्री जगद्गुरु विश्वाराध्यजी की असीम कृपा आपके समस्त परिवार के ऊपर सदैव बनी रहे ।

इत्याशिषः

# प्रस्तावना

भारतीय धर्मपरम्परा में वीरशैव धर्म एक सनातन धर्म माना जाता है । इस धर्म के संस्थापक पाँच आचार्य हैं । उन्हें श्री जगद्गुरु पञ्चाचार्य कहा जाता है। सिद्धान्तशिखामणि एक वीरशैव धर्म ग्रन्थ है, अत: इस प्रसङ्ग में जगद्गुरु पञ्चाचार्य का संक्षेप में परिचय देते हुए श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्यजी एवं श्रीसिद्धान्तशिखामणि के बारे में विस्तृत विवरण आवश्यक प्रतीत हो रहा है। हम आगे चलकर उपर्युक्त विषय पर यथासम्भव प्रकाश डालेंगे । उससे जिज्ञासु लोगों की जिज्ञासा का प्रचुर मात्रा में समाधान हो सकेगा।

भारतीय धर्मदर्शनों में वीरशैव धर्मदर्शन का एक विशिष्ट स्थान है । इसकी स्थापना रेणुक, दारुक, घण्टाकर्ण, धेनुकर्ण एवं विश्वकर्ण नामक पाँच प्रमुख शिवगणों ने शिव के आदेशानुसार की । इन्हीं पाँच शिवगणों को श्रीजगद्गुरु पञ्चाचार्य कहते हैं । ये पञ्चाचार्य भूलोक में क्रमश: आन्ध्रप्रदेश के कोल्लीपाकी क्षेत्र के सोमनाथ, मध्यप्रदेश के उज्जैन में स्थित वट क्षेत्र के सिद्धेश्वर, आन्ध्रप्रदेश के श्रीशैल क्षेत्र के मल्लिकार्जुन एवं उत्तरप्रदेश के काशी क्षेत्र के विश्वेश्वर ज्योतिर्लिंगों से प्रकट हुए । उन्होंने धर्मस्थापना के निमित्त रम्भापुरी (कर्नाटक), उज्जैन (मध्यप्रदेश एवं कर्नाटक), ओखीमठ (उत्तराञ्चल) तथा काशी (उत्तरप्रदेश) क्षेत्रों में पाँच धर्मपीठों की स्थापना की । ये पाँच पीठ वीरशैव धर्म के राष्ट्रिय पीठ माने जाते हैं । इन पाँचों पीठों के आचार्यो ने पांच महर्षियों को सूत्र रूप में वीरशैव धर्म-दर्शन का उपदेश दिया । इनमें रम्भापुरी पीठ के श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी ने महर्षि अगस्त्य जी को पडविडि-सूत्र का, उज्जैन पीठ के जगद्गुरु दारुकाचार्य जी ने दधीचि महर्षि को वृष्टि-सूत्र का, हिमवत् केदार पीठ के घण्टाकर्णाचार्य जी ने व्यास महर्षि को लम्बनसूत्र का, श्री शैलपीठ के जगद्गुरु धेनुकर्णाचार्य जी ने सानन्द महर्षि को मुक्तागुच्छ-सूत्र का और काशी पीठ के जगद्गुरु विश्वकर्णाचार्य जी ने महर्षि दुर्वासा को पञ्चवर्ण-महासूत्र का उपदेश दिया।

इसके बारे में—

**पञ्चाननमुखोद्भूतान् पञ्चाक्षरमनूपमान् ।**
**पञ्चसूत्रकृतो वन्दे पञ्चाचार्यान् जगद्गुरून् ॥**

(पञ्चमुख सदाशिव के पाँच मुखों से आविर्भूत होकर न, म, शि, वा एवं य इन पञ्चाक्षरों के समान स्वरूप वाले पांच सूत्रों की रचना करने वाले जगद्गुरु पञ्चाचार्यों को नमस्कार) यह परम्परागत श्लोक सुप्रसिद्ध है ।

इनमें काशी पीठ के जगद्गुरु विश्वकर्णाचार्य जी के द्वारा महर्षि दूर्वासा को उपदिष्ट पञ्चवर्णमहासूत्र को भाष्य और हिन्दी व्याख्या के साथ ईसवी सन् २००५ में काशी जङ्गमवाडी मठ के शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के द्वारा प्रकाशित किया जा चुका है । इस शोधसंस्था के निदेशक राष्ट्रियपण्डित व्रजवल्लभ द्विवेदी जी ने अत्यन्त परिश्रम से हिन्दी अनुवाद के साथ उसका सम्पादन किया है । आशा है अन्य आचार्यों के द्वारा उपदिष्ट अवशिष्ट चार सूत्रों का संशोधन और सम्पादन भी शीघ्र ही सम्पन्न होगा ।

रम्भापुरी पीठ के जगद्गुरु के द्वारा महर्षि अगस्त्य को पडविडि-सूत्र के साथ आगमोक्त वीरशैव सिद्धान्त का जो विस्तार से उपदेश किया गया था, उसका संग्रह श्री शिवयोगी शिवाचार्य ने किया है । यही ग्रन्थ आज श्रीसिद्धान्तशिखामणि के नाम से प्रसिद्ध है ।

श्रीसिद्धान्तशिखामणि वीरशैव धर्म दर्शनों का प्रतिपादक एक अद्वितीय संस्कृत ग्रन्थ माना जाता है । जैसे वेदान्त-प्रस्थानत्रयी में उपनिषदों की सारभूत भगवद्गीता भगवान् श्रीकृष्ण के द्वारा उपदिष्ट होने पर भी वह महर्षि व्यास के द्वारा लिपिबद्ध की गयी, उसी प्रकार जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी के द्वारा महर्षि अगस्त्य जी को उपदिष्ट वीरशैव सिद्धान्त को शिवयोगी शिवाचार्य नामक सुप्रसिद्ध वीरशैव आचार्य ने रेणुकागस्त्यसंवाद के रूप में लिपिबद्ध किया । जिस प्रकार भगवद्गीता सभी उपनिषदों का सारसर्वस्व है, उसी प्रकार श्रीसिद्धान्तशिखामणि कामिकादि वातुलान्त २८ सिद्धान्तगमों का सारभूत है ।

इक्कीस परिच्छेदों में उपनिबद्ध श्रीसिद्धान्तशिखामणि में प्राय: १४०० श्लोक हैं । इस ग्रन्थ के पहले परिच्छेद से लेकर चौथे परिच्छेद तक मङ्गलाचरण, कवि का वंशवर्णन, कैलास-पर्वत-वर्णन, जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी के लिङ्गावतार का वर्णन और महर्षि अगस्त्य जी के आश्रम आदि का वर्णन किया गया है। इक्कीसवें परिच्छेद में विभीषण की प्रार्थना के अनुसार श्रीलङ्का में जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी के द्वारा तीन करोड़ शिवलिङ्गों की युगपत् स्थापना करने की महिमा वर्णित है । इस ग्रन्थ के पञ्चम परिच्छेद से बीसवें परिच्छेद तक के भाग में वीरशैव धर्म-दर्शन का षट्स्थल सिद्धान्त एक सौ (१०१) एक अवान्तर स्थलों के रूप में बहुत ही विस्तार से प्रतिपादित किया गया है ।

श्रीसिद्धान्तशिखामणि ही ऐसा पहला ग्रन्थ है, जिसमें वीरशैव षट्स्थल सिद्धान्त को एकोत्तरशत स्थलों के रूप में शास्त्रोक्त रीत्या प्रतिपादित किया गया है । अन्य शैवागमों में षट्स्थलों का केवल नामोल्लेख तथा उनके सिद्धान्तों को प्रतिपादित किया गया है, लेकिन श्री शिवयोगी शिवाचार्य जी ने आगमोक्त षट्स्थल सिद्धान्त को आधार मानते हुए उन षट्स्थलों को १०१ स्थलों में विस्तृत करके एक अपूर्व एवं अद्भुत पद्धति से उनका विवेचन किया है । अत: षट्स्थलों के एकोत्तरशत स्थलों के रूप में प्रथम विवेचक श्री शिवयोगी शिवाचार्य ही माने जाते हैं ।

**ग्रन्थनाम रहस्य**—श्री रेणुकागस्त्यसंवादात्मक इस ग्रन्थ का 'श्रीसिद्धान्तशिखामणि' नामकरण किया गया है । इसका रहस्य यह है कि कामिकादि वातुलान्त शिवोपदिष्ट २८ शैवागम सिद्धान्तागम के नाम से प्रसिद्ध हैं[१] । इस सिद्धान्तागमों के उत्तर भाग में वीरशैव सिद्धान्त प्रतिपादित है । इस तरह सिद्धान्तागमों के उत्तर भाग में प्रतिपादित वीरशैव सिद्धान्त को श्री शिवयोगी शिवाचार्य ने अपनी विशिष्ट रचनाशैली में संगृहीत किया है । यह संगृहीत सिद्धान्त शिखामणि, अर्थात् शिरोरत्न के समान होने के कारण इसे 'सिद्धान्तशिखामणि' कहा जाता है । इसी अर्थ का समर्थन करते हुए ग्रन्थकार ने स्वत: कहा है—

**सर्वेषां शैवतन्त्राणामुत्तरत्वान्निरुत्तरम् ।**
**नाम्ना प्रतीयते लोके यत्सिद्धान्तशिखामणि: ॥**

अत: आगमप्रतिपादित अनेक सिद्धान्तों में वीरशैव सिद्धान्त एक शिखामणि-सदृश होने के कारण प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रतिपादित है । इसीलिए इस ग्रन्थ को श्रीसिद्धान्तशिखामणि कहा गया है ।

**ग्रन्थकार और उनका काल**—ग्रन्थकार श्री शिवयोगी शिवाचार्य ने इस ग्रन्थ के प्रथम परिच्छेद में श्लोक सं० १३-२० पर्यन्त अपने वंश का वर्णन किया है । इस वर्णन से यह ज्ञात होता है कि इनके वंश में बहुत पहले शिवयोगी नामक एक महान् योगी उत्पन्न हुए थे । उनके वंश में मुद्ददेव नामक आचार्य हुए । उनके सिद्धनाथ नामक एक सुपुत्र थे। उनको पुन: शिवयोगी नामक पुत्र उत्पन्न हुए । यह शिवयोगी ही इस ग्रन्थ के रचयिता शिवयोगी शिवाचार्य हैं ।

**(ग्रन्थकार का वंशवृक्ष)**

शिवयोगी



मुद्ददेव



सिद्धनाथ



शिवयोगी (सिद्धान्तशिखामणि के रचयिता)

इस वंशवर्णन से शिवयोगी शिवाचार्य जी के देश और काल के बारे में स्पष्ट रूप से कुछ भी पता नहीं चलता । १७ वीं शताब्दी में वर्तमान कर्नाटक के मरितोण्टदार्य नामक एक विद्वान् ने इस ग्रन्थ पर तत्त्वप्रदीपिका नामक संस्कृत व्याख्या लिखी । उन्होंने अपने व्याख्यान की अवतरणिका के प्रारम्भ में—'अत्र कलिकालप्रवेशानन्तरं लोकहितार्थं रेणुकगणेश्वर इति प्रसिद्धो रेवणसिद्धेश्वर: कुम्भसम्भवाय वीरशैवशास्त्रमुपदिष्टवान् । तदनन्तरं रेणवसिद्धेश्वरदृष्टिगर्भसम्भूतसिद्धरामेश्वरसम्प्रदायप्रसिद्ध:

---

१. सिद्धान्तशब्द: पङ्कजादिशब्दवद योगरूढ्या शिवप्रणीतेषु कामिकादिषु दशाष्टादशतन्त्रेषु प्रसिद्ध: (रत्नत्रयम्, पृ० ५) ।

सकलनिगमागमपारग: शिवयोगीश्वर इत्यभिधानवान् कश्चिन्माहेश्वरस्तद्रेणुकागस्त्यसंवादं निर्विघ्नेन स्वशिष्यान् बोधयितुं स्वमनसि कृतसकल्पसिद्धान्तश्रेष्ठनिगमागमैक्यगर्भीकार-लक्षणस्वेष्टदेवतानमस्काररूपं मङ्गलं शिष्यशिक्षार्थं सप्तभि: श्लोकैर्निबध्नाति'[१] इस अवतरणिका में ग्रन्थकार शिवयोगी शिवाचार्यजी को श्रीसिद्धरामेश्वरजी के सम्प्रदाय से सम्बद्ध, अर्थात् उनका वंशज माना गया है । लेकिन मरितोण्टदार्यजी की यह उक्ति तर्कसङ्गत नहीं प्रतीत होती ।

महाराष्ट्र प्रान्त के सोलापुर में १२ वीं शताब्दी में श्री सिद्धरामेश्वर नामक एक महान् शिवयोगी आचार्य हुए । उनके पिता का नाम मुद्दगौडा था । यहाँ पर शिवयोगी शिवाचार्य ने अपने पूर्ववंशजों में एक का नाम मुद्ददेव कहा है। उधर मुद्दगौडा का पुत्र सिद्धराम था । यहाँ मुद्ददेव का पुत्र सिद्धनाथ रहा है। इस प्रकार के नामसाम्य के कारण सम्भवत: मुद्ददेव को मुद्दगौडा समझकर और सिद्धनाथ को सिद्धराम समझकर मरितोण्टदार्यजी के मन में भ्रम पैदा हो गया होगा । वस्तुत: सोलापुर के श्रीसिद्धरामेश्वर के वंश के साथ श्री शिवयोगी शिवाचार्यजी का कोई सम्बन्ध नहीं हो सकता । कर्नाटक के वीरशैव विद्वान् डॉ ज. च. नि.[२] और एन. आर. करिबसव शास्त्री[३] आदि विद्वानों ने श्री मरितोण्टदार्यजी की विचारसरणि को विसङ्गत माना है ।

**ग्रन्थ के कालनिर्णय में दासगुप्त की अनवधानता**—डॉ. एस. एन. दासगुप्त भारतीय दर्शनशास्त्र के बहुत बड़े इतिहासज्ञ माने जाते हैं । इन्होनें (A History of Indian Philosophy, Vol. No. 5 Page No. 44) में श्रीसिद्धान्तशिखामणि के काल के बारे में लिखते समय कहा है—'श्रीसिद्धान्तशिखामणि मे श्री बसवेश्वर जी के नाम का उल्लेख होने से यह ग्रन्थ श्री बसवेश्वर के बाद का तथा श्रीकरभाष्य में श्रीसिद्धान्तशिखामणि का उल्लेख होने से यह श्रीपति पण्डिताराध्य जी से पहले की रचना हो सकती है ।' किन्तु श्री दासगुप्त जी के मत की अपेक्षा इन दो व्यक्तियों की युक्तियों के आधार पर भी सिद्धान्तशिखामणि का काल श्रीकरभाष्य की अपेक्षा प्राचीन मानना अधिक युक्त है । लेकिन यह ग्रन्थ बसवेश्वर के बाद का है, यह कथन निराधार है, क्योंकि श्रीसिद्धान्तशिखामणि के मूल श्लोकों में कहीं पर भी श्री बसवेश्वर का उल्लेख नहीं मिलता । किन्तु श्री मरितोण्टदार्यकृत तत्त्वप्रदीपिका व्याख्या की अवतरणिका में वीरभद्राचार एवं बसवेश्वराचार का प्रतिपादन किया गया है[४] ।

इससे यह सिद्ध होता है कि श्रीसिद्धान्तशिखामणि की तत्त्वप्रदीपिकाव्याख्या के कर्ता श्रीमरितोण्टदार्य श्री बसवेश्वर के परवर्ती थे, न कि मूल लेखक शिवयोगी

१. सि.शि., पृष्ठसंख्या १-२
२. कन्नडमणिकान्तिपीठिका, पृष्ठ-१६ से २० (ई. सन् १९५१) ।
३. सिद्धान्तशिखामणि, कन्नड प्रस्तावना, पृष्ठ-५ (ई. सन् १९२१) ।
४. सि.शि. ९-३६, तत्त्वप्रदीपिकाव्याख्या, पृष्ठ १८५ (वीरशैव साहित्य संशोधन मण्डल, सोलापुर प्रकाशन, ई. १९९०)

शिवाचार्य । श्रीदासगुप्त जी सम्भवत: सिद्धान्तशिखामणि के काल के निर्णय के सन्दर्भ में मूलग्रन्थ तथा उसकी व्याख्या में भेद को न समझने के कारण अनवधानता कर बैठे ।

यहाँ पर एक तथ्य समझ लेना चाहिये कि महात्मा बसवेश्वर ने अपने एक वचन में श्रीसिद्धान्तशिखामणि के—

**प्रसादाद् देवताभक्तिः प्रसादो भक्तिसम्भवः ।**
**यथैवाङ्कुरतो बीजं बीजतो वा यथाऽङ्कुरः ॥**

इस श्लोक को प्रमाण के रूप में उद्धृत किया है[1] । यह श्लोक श्रीसिद्धान्तशिखामणि के नवम परिच्छेद का ३६ वाँ श्लोक है । इसके अतिरिक्त १२ वीं शताब्दी के चन्नबसवेश्वर आदि सन्तों ने जातिवाद के निराकरण प्रसङ्ग में—

**शिवभक्तिसमावेशे क्व जातिपरिकल्पना ।**
**इन्धनेष्वग्निदग्धेषु को वा भेदः प्रकीर्त्यते ॥**

(सि.शि. ११.५५)

सिद्धान्तशिखामणि के इस श्लोक को प्रमाण रूप में उद्धृत किया है । अत: श्रीशिवयोगीशिवाचार्य १२ वीं शताब्दी से पहले ही विद्यमान थे, यह स्पष्ट रूप से सिद्ध होता है ।

इसके अतिरिक्त श्रीपति पण्डिताराध्य विरचित श्रीकरभाष्य में[2] श्रीसिद्धान्तशिखामणि का सप्रमाण उल्लेख होने के कारण इस ग्रन्थकार का समय श्रीपति पण्डिताराध्य से पूर्व मानना पड़ेगा । श्रीपति पण्डिताराध्यजी के कार्यकाल के बारे में भारतीय दर्शनशास्त्र के सुप्रसिद्ध विद्वान् स्वर्गीय पण्डित बलदेव उपाध्याय जी[3] ने खीष्ट सन् १०६० ई० माना है और श्रीकरभाष्य में श्री रामानुजाचार्य जी का तथा उनके श्रीभाष्य का उल्लेख होने के कारण श्रीपति जी श्री रामानुजाचार्य से परवर्ती सिद्ध होते हैं । भारत के भूतपूर्व राष्ट्रपति स्वर्गीय डॉ. सर्वपल्ली राधाकृष्णन् जी ने रामानुजाचार्य का काल खीष्ट सन् १०२७ ई० माना है[4] ।

काशीपीठ के पूर्व जगद्गुरु वीरभद्र शिवाचार्य जी[5] तथा श्री टी. एस. नारायण शास्त्री जी[6] ने श्रीकरभाष्य का काल प्राचीन शिलाशासनों के आधार पर क्रमश: खीष्ट सन् १०६४ ई० तथा १०७२ ई० माने हैं । इन सभी विद्वानों के विचारों

---

१. बसवेश्वर के वचन भाग (१) पृष्ठ, १०७ कर्नाटक विश्वविद्यालय प्रकाशन, ई. सन् १९७६.
२. ब्रह्मसूत्र श्रीकरभाष्य १-१-१
३. भारतीय दर्शन, पृष्ठ-४६९ चौखम्बा ओरियंटालिया, ई. सन् १९७६.
४. Indian Philosophy, Vol. No. 2, Page No. 665, Published by D. R. Bhagi, Bombay 1977 A.D.
५. श्रीकरभाष्य चतु:सूत्रीपीठिका, पृष्ठ-४, जङ्गमवाडी मठ, वाराणसी प्रकाशन, ई. सन् १९५६
६. 'The Indian Review', Vol. No. 16, May 1915, Page No. 5.

से श्रीपति पण्डिताराध्यजी का काल निश्चित रूप से ११ वीं शताब्दी सिद्ध होता है। इनके द्वारा लिखित श्रीकरभाष्य में उल्लिखित श्रीसिद्धान्तशिखामणि के रचयिता श्रीशिवयोगी शिवाचार्य जी को उससे भी पूर्ववर्ती अवश्य मानना चाहिये । इसके अतिरिक्त श्रीसिद्धान्तशिखामणि में श्रीशिवयोगि शिवाचार्य ने कहा है—

**येन रक्षावती जाता शिवभक्तिः सनातनी ।**
**बौद्धादिप्रतिसिद्धान्तमहाध्वान्तांशुमालिना ॥**

इस श्लोक में बौद्ध आदि प्रतिसिद्धान्तों से शिवभक्तों की रक्षा के लिये प्रस्तुत ग्रन्थ की रचना की ऐसा इनके उपर्युक्त वचन से सिद्ध होता है । भारत में बौद्ध धर्म के प्रबल प्रचार का समय ६००-८०० ईस्वी माना जाता है । अतः श्रीसिद्धान्तशिखामणि का रचनाकाल भी ६००-८०० ईस्वी मानना चाहिये । इस प्रकार सिद्धान्तशिखामणि का रचनाकाल लगभग ८ वीं शताब्दी मानने में कोई अनौचित्य नहीं है ।

**शिवयोगी शिवाचार्य का देश विचार**—श्रीसिद्धान्तशिखामणि के रचनाकार श्रीशिवयोगी शिवाचार्य ने अपना वंशवर्णन करते समय कहीं भी अपने गाँव या प्रदेश का नामनिर्देशन नहीं किया है । अतः उनके देश के बारे में निश्चित रूप से कहना कठिन है । तथापि मैसूर के वे.पं. काशीनाथ शास्त्रीजी और डॉ. ज. च. नि. महोदय ने 'शिवयोगी शिवाचार्य जी कर्नाटक प्रदश के रहे, तत्रापि बीजापुर जिले के सालोटगी ग्राम निवासी रहे' इस प्रकार उनके स्थान का प्रतिपादन किया है[1] ।

**श्रीसिद्धान्तशिखामणि के टीकाकार**—वीरशैवों के धर्मग्रन्थ के रूप में प्रख्यात श्रीसिद्धान्तशिखामणि के ऊपर संस्कृत, कन्नड, हिन्दी मराठी, तेलुगु तथा अंग्रेजी आदि भाषाओं में अनेक विद्वानों ने व्याख्याएं लिखी हैं । वीरशैव धर्म-दर्शन के किसी और संस्कृत ग्रन्थ की इतनी भाषाओं में व्याख्या नहीं है । इससे इस ग्रन्थ की महत्ता और लोकप्रियता सिद्ध होती है ।

१७ वीं शताब्दी में वर्तमान सोसले रेवणाराध्य नामक कन्नड विद्वान् ने इस ग्रन्थ के ऊपर 'सिद्धार्थबोधिनी' नामक कन्नड व्याख्यान की रचना की । उसके बाद १७ वीं शताब्दी में श्री मरितोण्टदार्यजी ने 'तत्त्वप्रदीपिका' नामक संस्कृत व्याख्या की रचना की । तत्पश्चात् मैसूर के आस्थानविद्वान् लिं. एन्. आर. करिबसव शास्त्री जी, मैसूर के ही लिं. पं. काशीनाथ शास्त्री जी, एम्. एल्. नागण्णा जी, बीजापुर के ज्ञानयोगाश्रम के संस्थापक श्री मल्लिकार्जुन स्वामी जी आदि २० (बीसवीं) वीं शताब्दी के विद्वानों ने कन्नड भाषा में अपनी-अपनी शैली में व्याख्या लिखी है ।

कर्नाटक के चित्रदुर्ग के एस्.एम्. सिद्दय्या नामक विद्वान् ने श्रीसिद्धान्त-शिखामणि के ऊपर कन्नड भाषा में 'भामिनीषट्पदी' नामक कन्नड छन्द में पद्य रूप में व्याख्या लिखी है । यह एक विलक्षण कृति है । बंगलोर विश्वविद्यालय

१. सिद्धान्तशिखामणि प्रस्तावना, पृष्ठ-७, काशीनाथ ग्रन्थमाला, मैसूर, ई. सन् १९७२.

के भूतपूर्व संस्कृतविभागाध्यक्ष डॉ. एम्. शिवकुमार स्वामी जी १९६८ ईस्वी में श्रीसिद्धान्तशिखामणि के चुने हुए श्लोकों पर अंग्रजी अनुवाद करके इसे 'श्रीरेणुकगीता' के नाम से प्रकाशित किया है । अभी वही विद्वान् मरितोण्टदार्य जी की व्याख्या के साथ मूल सम्पूर्ण ग्रन्थ का अंग्रेजी भाषा में विस्तृत अनुवाद लिख रहे हैं । इसका प्रकाशन सम्भवत: ई. सन् २००६-२००७ में जङ्गमवाडी मठ के शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के द्वारा होगा ।

महात्मा गान्धी काशी विद्यापीठ के कन्नड भाषा के प्राध्यापक लिङ्गैक्य श्री ष. ब्र. डॉ. श्रीपति पण्डिताराध्य शिवाचार्य हिरेजेवरगी ने (शान्त शर्मा हिरेमठ) श्रीसिद्धान्तशिखामणि की 'भावमञ्जूषा' नामक हिन्दी व्याख्या लिखी थी, लेकिन उनकी अकालमृत्यु के कारण वह सामग्री लुप्त हो गई । उसका प्रकाशित न होना खेद की बात है । सम्प्रति काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के पूर्व आचार्य पं. राधेश्याम चतुर्वेदी ने श्रीसिद्धान्तशिखामणि पर 'ज्ञानवती' नामक हिन्दी व्याख्या लिखकर हमारे शैवभारती शोधप्रतिष्ठान को प्रकाशनार्थ समर्पित किया है । ई. सन् २००६ के महाशिवरात्रि पर्व के उपलक्ष में आयोजित विद्वत्सभा में उसका शिवार्पण करके हम अपार हर्ष का अनुभव कर रहे हैं । श्रीसिद्धान्तशिखामणि के राष्ट्रभाषा में अनूदित होने से उत्तरभारतीय जनता के लिए इसका बहुत महत्त्व होगा । इसलिए पं. राधेश्याम चतुर्वेदी प्रशंसा के पात्र हैं ।

कर्नाटक के सुप्रसिद्ध संशोधक एवं बहुत बड़े साहित्यरचनाकार डॉ. ज. च. नि. (निडुमामिडि संस्थान के श्री ष. ब्र. डॉ. चन्नबसवराज देशिकेन्द्र महास्वामी जी) महोदय ने श्रीसिद्धान्तशिखामणि ग्रन्थ के ऊपर 'जीवनसिद्धान्त' के नाम से विस्तृत विवेचनात्मक व्याख्या लिखी है, जो छ: भागों में १९६९-१९७० ईस्वी में प्रकाशित होकर कर्नाटक में विद्वन्मान्य हो गयी है ।

हम अपने पूर्वाश्रम में श्रीसिद्धान्तशिखामणि के ऊपर कन्नड भाषा में प्रवचन करते रहे । धीरे-धीरे उस ग्रन्थ के १०१ स्थलों पर अलग-अलग प्रवचन ग्रन्थ प्रकाशित करने की इच्छा हुई । 'श्रीसिद्धान्तशिखामणिप्रवचनप्रभे' नाम से ई. सन् १९८९ तक इसके छ: भाग प्रकाशित हो गये । काशी जङ्गमवाडी मठ के पीठाधीश्वर होने के पश्चात् हमने अवशिष्ट सभी स्थलों पर प्रवचन लिखकर पूरे १०१ स्थलों को २ बृहद् भागों में (१७४९ पृष्ठ) ई. सन् २००० में छपवाकर पहली बार प्रकाशित कराया ।

कन्नड भाषा में प्रकटित प्रवचनशैली के ये दो भाग अतिशय लोकप्रिय होने के कारण अभी तक उसके तीन संस्करण निकल चुके हैं । २००६ ईसवी में इसका चतुर्थ संस्करण प्रकाशित हो गया है । इन दोनों भागों के सङ्कलनकार्य में काशी जङ्गमवाडी मठ के वरिष्ठ शोधछात्र और बबलेश्वर बृहन्मठ के पट्टाध्यक्ष श्री ष. ब्र. डॉ. महादेव शिवाचार्य एवं हिप्परगी व एडूर मठाध्यक्ष श्री ष. ब्र. डॉ. सिद्धराम पण्डिताराध्य शिवाचार्य स्वामी जी का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है, अत: वे भी साधुवाद के पात्र हैं ।

श्रीसिद्धान्तशिखामणि पर आधृत हमारे प्रवचनों का सोलापूर के मराठी वीरशैव साहित्य के बहुत बड़े विद्वान् डॉ. शे. दे. पसारकर ने संग्रह करके मराठी भाषा में उनका अनुवाद किया । उन मराठीप्रवचनों का संग्रह 'जन्महा अखेरचा' नाम से प्रकाशन हुआ । उसके भी अभी तक तीन संस्करण निकल चुके हैं। इस तरह श्रीसिद्धान्तशिखामणि में प्रतिपादित वीरशैव दार्शनिक सिद्धान्त को लोगों को समझाने के लिए अनेक विद्वानों ने विभिन्न भाषाओं में टीका, व्याख्यान और प्रवचनादि लिखकर वीरशैव साहित्य के संवर्धन में अपना बहुत बड़ा योगदान किया है ।

**श्रीसिद्धान्तशिखामणि पर आधृत शोधप्रबन्ध**—एक दार्शनिक ग्रन्थ होने के कारण श्रीसिद्धान्तशिखामणि के ऊपर एक समीक्षात्मक अध्ययन करने की इच्छा हमारे मन में हुई । १९७३ ईसवी में वेदान्ताचार्य परीक्षा में उत्तीर्ण होने के पश्चात् सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के तत्कालीन वेदान्तविभागाध्यक्ष स्वर्गीय पं. देवस्वरूप मिश्र के मार्गदर्शन में 'श्रीसिद्धान्तशिखामणेर्दर्शनान्तरीयसिद्धान्तैः सह समीक्षा' विषय पर अनुसन्धान कार्य १९७४ में प्रारम्भ हुआ । ई. सन् १९८४ में अनुसन्धान कार्य पूर्ण हुआ । बाद में ई. सन् १९८९ में शैवभारती भवन जङ्गमवाडी मठ के द्वारा इसका प्रकाशन हुआ । इसके प्रकाशन के लिए केन्द्र सरकार के मानवसंसाधनविकास मन्त्रालय के शिक्षा विभाग के द्वारा आर्थिक सहायता प्राप्त हुई थी । 'सिद्धान्तशिखामणि-समीक्षा' नामक यह शोध-प्रबन्ध सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के वेदान्त विभाग में शक्तिविशिष्टाद्वैत वेदान्ताचार्य की एवं काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृतविद्या-धर्मविज्ञान सङ्काय के धर्मागम विभाग की आचार्य परीक्षा के लिए पाठ्यग्रन्थ के रूप में स्वीकृत हुआ है ।

काशी जङ्गमवाडी मठीय जगद्गुरु विश्वाराध्य गुरुकुल के शोधछात्र श्री ष. ब्र. डॉ. सिद्धराम पण्डिताराध्य शिवाचार्य (सिद्धराम देव हिप्परगी) ने काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृतविद्या-धर्मविज्ञान सङ्काय के वेदान्त विभाग में प्रोफेसर पण्डित सुधांशुशेखर शास्त्री जी के मार्गदर्शन में श्रीसिद्धान्तशिखामणि एवं श्रीमद्भगवद्गीता का तुलनात्मक अध्ययन कर डाक्टरेट उपाधि प्राप्त की । इस शोधप्रबन्ध में श्रीसिद्धान्तशिखामणि एवं श्रीमद्भगवद्गीता के तात्त्विक सिद्धान्तों की तुलना की गयी है ।

**श्रीसिद्धान्तशिखामणि पर राष्ट्रिय शास्त्रसङ्गोष्ठी**—दिनाङ्क १५ अक्टूबर से १७ अक्टूबर १९९७ तक काशी जङ्गमवाडी मठ में 'श्रीसिद्धान्तशिखामणि के विविध आयामों पर विचार विमर्श' नामक एक राष्ट्रस्तरीय शास्त्रसङ्गोष्ठी का आयोजन हुआ था । उसमें पूरे भारतवर्ष के विभिन्न प्रान्तों से बीस प्रमुख विद्वानों ने भाग लिया था । इस गोष्ठी में विद्वानों के निबन्धवाचन तथा उसके ऊपर चर्चाएँ हुई। इन सारे विषयों को 'सिद्धान्तशिखामणि मीमांसा' नामक शोध ग्रन्थ के रूप में जङ्गमवाडी मठ के शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के द्वारा ईसवी सन् २००० में प्रकाशित किया गया । इस प्रकार अनेक विद्वानों ने श्रीसिद्धान्तशिखामणि ग्रन्थ के ऊपर व्याख्यान, प्रवचन, संशोधन आदि कार्य करके दार्शनिक क्षेत्र में इसकी महत्ता को समझाया है ।

**श्री जगद्‌गुरु रेणुकाचार्यजी की लिङ्गोद्भव लीला**—शिव के आदेशानुसार वीरशैव धर्म के संस्थापक श्री जगद्‌गुरु पञ्चाचार्य भूलोक में शिवलिङ्ग से प्रकट हुए । यह विषय शिवागमों में प्रतिपादित है । श्रीसिद्धान्तशिखामणि के तृतीय एवं चतुर्थ परिच्छेद में श्री जगद्‌गुरु रेणुकाचार्य जी की लिङ्गोद्भव लीला वर्णित है । उसके अनुसार एक बार कैलास में भगवान् शिव की सभा चल रही थी। तब भगवान् शिव ने ताम्बूल प्रसाद देने के लिए रेणुक गणेश्वर का आह्वान किया । उस आह्वान से प्रसन्न रेणुक गणेश्वर शीघ्रता में पास में बैठे हुए दारुक गणेश्वर को लांघ कर शिवजी के पास पहुँच गये । इसे देखकर क्रुद्ध शिवजी ने रेणुक गणेश्वर को भूलोक में जन्म लेने के लिए आदेश दे दिया ।

उस समय रेणुक गणेश्वर ने भगवान् शिवजी से प्रार्थना की कि—'हे भगवन्! आपके आदेश से मैं भूलोक जाने को तैयार हूँ लेकिन सामान्य मनुष्यों जैसे मुझे जन्म न लेना पड़े, आप ऐसी कृपा करें ।' इस प्रार्थना से सन्तुष्ट शिवजी ने कहा—'हे रेणुक! तुम बिल्कुल भयभीत मत हो । भूलोक के त्रिलिङ्ग देश (आन्ध्र प्रदेश) में विद्यमान सुप्रसिद्ध श्रीशैल क्षेत्र की उत्तर दिशा में 'कोल्लिपाकि' नामक एक क्षेत्र है । वहाँ मैं सोमेश्वर लिङ्ग के नाम से विद्यमान हूँ । तुम उस शिवलिङ्ग में प्रकट हो जाओ । तब तुम्हें मानुष भाव का स्पर्श नहीं होगा। इस प्रकार तुम लिङ्गोद्भव होकर सम्पूर्ण मानव जाति के कल्याण के लिए मेरे द्वारा उपदिष्ट वेद-वेदान्तसम्मत शिवाद्वैत सिद्धान्त अर्थात् वीरशैव सिद्धात की स्थापना करोगे ।' शिव के आदेशानुसार रेणुक गणेश्वर उस सोमेश्वर शिवलिङ्ग से दिव्य देहधारी होकर प्रकट हुए । उसी घटना को जगद्‌गुरु रेणुकाचार्यजी की लिङ्गोद्भव लीला कहते हैं ।

मार्कण्डेय महर्षि को यम के भय से मुक्त करने के लिए जैसे शिव एक स्थावर लिङ्ग से प्रगट हुए थे एवं प्रह्लाद को अनुगृहीत करने के लिए नृसिंह भगवान् जैसे राजमहल के खम्बे से प्रगट हुए थे, उसी प्रकार जगद्‌गुरु रेणुकाचार्य जी लोकोद्धार के लिए श्री सोमेश्वर शिवलिङ्ग से प्रगट हुए । जन्म और प्राकट्य में बहुत बड़ी भिन्नता है । जन्म होने के लिए जन्म से पहले जनक और जननी की सहविद्यमानता नितान्त जरूरी होती है, किन्तु प्रकट होने के लिए जननी-जनकों की आवश्यकता नहीं होती । जो लोग योगसिद्ध होते हैं, उनका अस्तित्व पहले से ही विद्यमान होता है । वे जहाँ चाहे वहाँ प्रकट होने की क्षमता रखते हैं । श्री जगद्‌गुरु रेणुकाचार्य शिव के ही समान अणिमादि अष्ट सिद्धियों के धनी थे । अतः उनका भूलोक में शिवलिङ्ग से प्रकट होना कोई आश्चर्य की बात नहीं ।

महर्षि पतञ्जलि—'ततोऽणिमादिप्रादुर्भावः कायसम्पत् तद्धर्मानभिघातश्च' (यो.सू. ३.४५) के योगसूत्र में और 'यथा परमाणुत्वं प्राप्तो वज्रादीनामप्यतः प्रविशति' भोजवृत्ति में कहा गया है कि योगसामर्थ्य के द्वारा अणिमादि अष्ट सिद्धियों को प्राप्त योगी अणुरूप धारण करके अत्यन्त कठिन से कठिन वज्रादि में भी प्रविष्ट

होकर पुन: प्रकट हो सकता है ।

ऐसी अलौकिक घटनाएँ सामान्य जनता के लिए असम्भव जैसी लगती हैं, पर योगसिद्धों के लिए यह सहज घटना मानी जाती है । काशी में विशुद्धानन्द नामक एक दिव्य योगी २० वीं शताब्दी में हुए थे । महामहोपाध्याय पं. गोपीनाथ कविराज जी उनके परमशिष्य रहे । एक बार योगसामर्थ्य की चर्चा करते हुए विशुद्धानन्दजी ने 'जात्यन्तरपरिणाम' इस विषय पर प्रकाश डालते हुए कहा कि एक जाति की वस्तु को दूसरी जाति में परिवर्तित किया जा सकता है । इसे सुनकर पं. गोपीनाथ कविराज के—यह कैसे सम्भव होगा? ऐसा तर्क प्रस्तुत करने पर विशुद्धानन्द जी ने अपने हाथ में स्थित एक गुलाब के फूल को योगसामर्थ्य से उनकी (गोपीनाथ की) इच्छा के अनुसार लाल बन्धूक कुसुम के रूप में परिवर्तित करके दिखाया । इस विषय की चर्चा पं. गोपीनाथ कविराज जी ने कल्याण मासिक के योगाङ्क के पृष्ठ ७४८ में 'सूर्यविज्ञान' नामक लेख में की है ।

काशी के सुप्रसिद्ध तैलङ्ग स्वामी जी ने २८० वर्ष तक जीवित रहकर अनेक लीलाएँ की हैं । उनकी लीलाओं के बारे में श्री राजेन्द्रप्रसाद पाण्डेय नामक लेखक ने २८/०१/१९८३ में यहाँ के प्रसिद्ध दैनिक 'आज' अखबार में एक लेख लिखा था । उसके अनुसार एक ब्रिटिश अधिकारी तैलङ्ग स्वामीजी को नङ्गे घूमने की वजह से जेल में बन्द कर दिया । लेकिन दूसरे दिन ताला बन्द रहने के बावजूद तैलङ्ग स्वामी जी बाहर निकल आये थे । इस तरह सारे देश में योग की चामत्कारिक घटनाएँ घटती आयी हैं । अत: साक्षात् शिव के सान्निध्य में रहने वाले एक शिवगण श्रीरेणुक गणेश्वर की शिव के समान अणिमादि अष्टसिद्धि से युक्त होने के कारण लिङ्गोद्भव लीला एक सहज सम्भवनीय घटना है ।

**श्रीजगद्गुरु रेणुकाचार्य द्वारा त्रिकोटि शिवलिङ्ग स्थापनलीला**—श्रीसिद्धान्त-शिखामणि के अन्तिम २१ वें परिच्छेद में त्रिकोटि शिवलिङ्ग स्थापन- लीला का वर्णन आया है । उस परिच्छेद का सार यह है कि लङ्काधिपति रावण ने नवकोटि लिङ्ग की स्थापना करने का सङ्कल्प किया था । अपने जीवन काल में ही उसने छ: कोटि लिङ्गों की स्थापना की थी । श्रीराम के साथ युद्ध करते-करते स्वर्ग को प्राप्त कर रहे रावण ने अपने छोटे भाई विभीषण को बुलाकर अपने शेष सङ्कल्प को पूरा करने का दायित्व सौंपा । एक ही मुहूर्त में तीन कोटि शिवलिङ्गों की स्थापना करने के लिये विभीषण बहुत दिन तक चिन्तित रहे ।

उसी समय श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी महर्षि अगस्त्य को शिवाद्वैत सिद्धान्त का उपदेश करने के बाद व्योम मार्ग से श्रीलङ्का नगरी आ पहुँचे । श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी के श्रीलङ्का में पधारने का समाचार सुनकर विभीषण उनके पास आए और उन्हें गौरव के साथ अपने राजमहल में ले गये । वहाँ पर उनकी वैभव के साथ पादपूजा करके उनको अपने ज्येष्ठ भ्राता रावण के सङ्कल्प को

सुनाया। उस समय जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी ने रावण के सङ्कल्प को पूर्ण करने के लिए एक ही समय में तीन कोटि गुरु-रूप धारण करके तीन कोटि शिवलिङ्गों की स्थापना की ।

इस तरह जगद्गुरु रेणुकाचार्य अपनी योगसिद्धि से अपने ही जैसे तीन करोड़ आचार्यों के रूप धारण करके अपनी महिमा को दिखाया ।

इस तरह श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य ने भूलोक में सोमेश्वर लिङ्ग से आविर्भूत होकर महर्षि अगस्त्य को शिवाद्वैत सिद्धान्त का उपदेश दिया । बाद में श्रीलङ्का में त्रिकोटि शिवलिङ्गों की स्थापना करके अपनी महती शक्ति का प्रदर्शन किया। अवतार का प्रयोजन पूर्ण होने के पश्चात् रेणुकाचार्य पुनः उसी सोमेश्वर शिवलिङ्ग में अन्तर्हित हो गये ।

इस प्रकार श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य ने लोककल्याण एवं वीरशैव धर्म की स्थापना के लिए अवतीर्ण होकर लोगों को अपनी महिमा का भान कराया और महर्षि अगस्त्य को शिवाद्वैत सिद्धान्त का ज्ञान दिया । वह ज्ञान श्री शिवयोगी शिवाचार्य के द्वारा संगृहीत होकर आज श्रीसिद्धान्तशिखामणि के रूप में सबके लिए सुलभ हो गया है । यह ग्रन्थ वीरशैव धर्म का प्रमुख आकर ग्रन्थ माना जाता है ।

श्रीजगद्गुरुचन्द्रशेखरशिवाचार्य महास्वामीजी
जंगमवाडी मठ, वाराणसी



# भूमिका

## (श्रीसिद्धान्तशिखामणि : समीक्षा)

**शैव-वीरशैवधर्म एवं दर्शन**—अद्भुत विश्वसृष्टि का रहस्य, इसके स्रष्टा, उसके साक्षात्कार इत्यादि के विषय में भारतीय मनीषा सुदूर अतीत अथवा भारतीय मान्यता के अनुसार अनादिकाल से जिज्ञासु रही है । विश्व के सर्वप्राचीन अथवा अपौरुषेय ग्रन्थ ऋग्वेद का नासदीय सूक्त (ऋ. १०.१२९.१), श्वेताश्वतर उपनिषद् का प्रथम मन्त्र इत्यादि इस तथ्य के अकाट्य प्रमाण हैं । अपनी सीमित अथवा खण्ड दृष्टि से जिस मनीषी ऋषि ने जैसा समझा उसने उसी रूप में इसके रहस्य के उद्घाटन की चेष्टा की । इस चेष्टा के द्विविध आयाम संसार में प्रचलित हुए । ऐसा नहीं है कि जिस ऋषि ने जैसा वर्णन किया, उसकी ज्ञातृत्वक्षमता उतनी ही थी, बल्कि जिज्ञासु एवं अधिजिगीषु जनों की पात्रता को दृष्टि में रखकर ऋषियों ने अपने उद्गार का प्रचार-प्रसार किया । इन विविध एवं सीमित वर्णनों की पृष्ठभूमि में एक पूर्ण एवं असीम चित्सत्ता नित्य विराजमान रहती है, यह तथ्य सर्वसम्मत है ।

चरम सत्य को, बौद्धिक स्तर पर तर्क-वितर्क के साथ, समझने का प्रयास दर्शन कहलाता है और मानसिक स्तर पर शरीर की विविध चेष्टाओं के साथ उस तक पहुँचने की प्रक्रिया धर्म कहलाती है । गहन विचार करने पर प्रतीत होता है कि दर्शन एवं धर्म एक ही वस्तु के दो आयाम हैं । ज्ञान और क्रिया अथवा दर्शन और धर्म दोनों परस्पर पूरक हैं । इतना अवश्य है कि क्रिया ऋजु पथ है और दर्शन वक्र मार्ग । इसके पीछे क्रमशः उनकी स्थूलता और सूक्ष्मता कारण है । स्थूल से सूक्ष्म की ओर बढ़ना मानव का स्वभाव है और उसके लिये श्रेयस्कर भी । इसीलिये गृहस्थाश्रम में जिन योग आदि स्थूल कृत्यों के स्थूल आचरण का नियम है, वानप्रस्थ में उन्हीं के सूक्ष्म रूप में मनन और निदिध्यासन का विधान है—

'सोऽकामयत मेध्यं म इदं स्याद् आत्मन्वी अनेन स्यामिति । ततोऽश्वः समभवत् । यत्तदश्ववत्तन्मेध्यमभूदिति तदेवाश्वमेधस्याश्वमेधत्वम् । एष ह वा अश्वमेधं वेद य एवमेवं वेद.......।' (बृ. उ. १.२.७)

भारत वसुन्धरा पर शैव और वैष्णव दोनों धारायें अपने धर्म और दर्शन रूपी दोनों आयामों के साथ प्रवाहित होती रही हैं । वैष्णवी धारा का मूल

आधार वेद एवं शैवी धारा का आगम था । अपने मूल रूप में दोनों स्वतन्त्र होती हुई भी कालक्रम एवं मानवीय स्वभाव के कारण मिश्रित हो गयीं और परवर्ती समय में मिश्रणों का मिश्रण हुआ एवं नये नये सम्प्रदाय आविर्भूत हुए। इनमें द्वैत, द्वैताद्वैत एवं अद्वैत के भेद से त्रिविध स्वरूपों का दर्शन मुख्य रूप से होता है । द्वैत से अद्वैत की उपलब्धि ही मानव का परम पुरुषार्थ है। भारत में शैव धर्म-दर्शन की परम्परा उत्तर से दक्षिण तक प्रचलित थी । सिन्धु घाटी के प्रागैतिहासिक अवशेषों से यह तथ्य सुप्रमाणित है कि उत्तरभारत में वैदिक आर्यसभ्यता के प्रचलन से पूर्व जो लोग वहाँ के निवासी थे, वे शैव-वीरशैव धर्मावलम्बी थे । मोहेनजोदड़ो एवं हडप्पा की खुदाई भी यह सिद्ध करती है कि उस अतिप्राचीन काल में लिङ्गपूजा, इष्टलिङ्गपूजा, मातृशक्तिपूजा और पशुपति-शिव-पूजा, जो कि शैव धर्म के मुख्य अङ्ग हैं, भारतवासियों के मध्य सुप्रचलित थी । उपर्युक्त खुदाई में मिली भगवान् पशुपति की त्रिनेत्र एवं त्रिमुख प्रतिमा वर्त्तमान त्रिमूर्ति शिव का ही रूप है । उक्त मूर्ति से अभिव्यक्त होने वाली ज्ञानमुद्रा तथा अर्धोन्मीलित नेत्र वाली एक योगी की मूर्ति से सङ्केतित शाम्भवी मुद्रा[1] इस बात के स्पष्ट प्रमाण हैं कि आज से पाँच हजार वर्ष पूर्व शैव और वीरशैव योगसाधना का प्रचुर प्रचलन था । इससे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि उस सुदूर अतीत में केवल शैव-वीरशैव धर्म ही नहीं, वरन् तत्सम्बद्ध दर्शन का भी प्रचुर प्रसार रहा । यद्यपि ऋग्वेद में इन्द्र को प्रधान देवता माना गया है, किन्तु यजुर्वेद में रुद्र को प्रधान कहा गया है । कृष्णयजुर्वेद के चतुर्थ काण्ड का पञ्चम प्रपाठक इसमें प्रमाण है । इससे यह भी सिद्ध होता है कि यद्यपि वेदों में रुद्र का वर्णन है, तथापि वेद से स्वतन्त्र एक परम्परा भारत में अवश्य प्रचलित थी । जिसका परवर्ती काल में प्रभाव बौद्धों के योगाचार, वज्रयान, कालचक्रयान, पाशुपत, शैवसिद्धान्त, नाथसम्प्रदाय पर पड़ा । महात्मा बुद्ध के योग-गुरु अराड और उद्रक शैवी योगसाधना के अनुयायी रहे । दक्षिण भारत की आलवार और नायनार नामक सन्त परम्परा भी शैवसाधना से प्रभावित प्रतीत होती है । निष्कर्ष यह है कि शैव धर्म हिमालय से लेकर कन्याकुमारी तक प्रचलित था ।

**श्रीसिद्धान्तशिखामणि : एक दर्शनग्रन्थ**—जीव, जगत् और मोक्ष के विषय में किया जाने वाला विचार अथवा चिन्तन 'दर्शन' कहलाता है । जीव का स्वरूप क्या है? जगत् की उत्पत्ति का कारण क्या है? जीव का जगत् के साथ सम्बन्ध क्या है? मोक्ष का स्वरूप और उसकी प्राप्ति का उपाय क्या है? इत्यादि बिन्दु दर्शन में विचारणीय होते हैं । रेणुक-अगस्त्य-संवाद के माध्यम

---

१. वेदशास्त्रपुराणानि सामान्यगणिका इव ।
एकैव शाम्भवी मुद्रा गुप्ता कुलवधूरिव ॥
अन्तर्लक्ष्या बहिर्दृष्टिर्निमेषोन्मेषवर्जिता ।
सा प्रोक्ता शाम्भवी मुद्रा सर्वशास्त्रेषु गोपिता ॥ (हठयोगप्रदीपिका, ४.३५-३६)

से उपर्युक्त बिन्दुओं पर उत्कृष्ट विचार प्रस्तुत ग्रन्थ में किये गये हैं । जो कर्मफलों का भोक्ता, अल्पज्ञ, किञ्चित्कर्ता, अनादि शरीरवान्, अनादि बद्ध, अविद्योपाधि के कारण मोह में बँधा हुआ हैं, उसे जीव कहते हैं । ब्रह्मैक्यज्ञान से रहित ये जीव अपने-अपने कर्मों के अनुसार देव-पशु-पक्षी-मनुष्य आदि अनेक योनियों में भ्रमण करते रहते हैं । इसके स्वरूप के विषय में ग्रन्थकार ने चार्वाक से लेकर बौद्ध मत तक की चर्चा करते हुए सिद्धान्त रूप में कहा है कि यह आत्मा शरीर-इन्द्रिय-बुद्धि से भिन्न है । ये शरीर आदि नश्वर हैं, किन्तु आत्मा अनश्वर अर्थात् नित्य है । यह नित्य आत्मा कर्मवशात् ब्राह्मण आदि देह धारण कर त्रिताप की विशाल अग्नि में जलता रहता है । जिस शरीर का आश्रयण कर वह भोग भोगता है, वह भी मलायतन एवं महादु:खवर्धक है । नित्यानित्यवस्तु-विवेक के द्वारा वह शरीर के मोह का त्याग कर वैराग्य के द्वारा स्वरूप की प्राप्ति रूप मोक्ष का लाभ करता है ।

जगत् की उत्पत्ति के विषय में यहाँ कहा गया है कि यह चराचरात्मक जगत् महादेव से उत्पन्न है । जिस प्रकार लूता अपने द्वारा रचित जाल का अभिन्ननिमित्तोपादान कारण बनती है, उसी प्रकार महादेव शिव इस जगत् के उपादान एवं निमित्त दोनों कारण हैं । जैसे समुद्र में उत्पन्न होने वाले फेन-लहर-बुद्बुद आवर्त आदि समुद्र से भिन्न नहीं होते अथवा तन्तुओं से उत्पन्न पट तन्तुओं से पृथक् नहीं होता, उसी प्रकार यह जगत् शिव से उत्पन्न होकर शिव से भिन्न नहीं है । ग्रन्थकार ने अनेक उदाहरणों के द्वारा प्रकारान्तर से वेदान्त के विवर्तवाद, सांख्य के सत्कार्यवाद, शाक्त दृष्टि आदि का समर्थन किया है किन्तु इसे मायाविकल्प से उत्पन्न मानकर हेय कहा गया है, अर्थात् इस जगत् को शिव से अतिरिक्त मानने की भावना का त्याग बतलाया गया है ।

मोक्ष के विषय में ग्रन्थकार का मत है कि शिवत्वलाभ ही मोक्ष है । मुक्ति के चार प्रकार शास्त्रों में वर्णित हैं—१. सालोक्य, २. सामीप्य, ३. सारूप्य और ४. सायुज्य । श्रीसिद्धान्तशिखामणि में सायुज्य मुक्ति की चर्चा है[१] । यह मुक्ति अन्य सम्प्रदायों की भाँति जीवन्मुक्ति और विदेहमुक्ति नाम से दो प्रकार की कही गयी है[२] । श्रीसिद्धान्तशिखामणि का जीवन्मुक्ति का स्वरूप अद्वैत वेदान्त-सम्मत मुक्ति जैसा है, किन्तु इसमें आगमशास्त्र का भी पुट प्रतीत होता है । चूँकि शैवागम संसार को उतना ही सत्य मानता है, जितना कि शिव; अत: संसार का निराकरण सम्भव नहीं । निराकरण केवल अहन्ता और ममता का करना होता है । आत्मा अपने विशुद्ध एवं मूल रूप में सदा मुक्त है । अनादि अज्ञान के कारण आबद्ध जीव शिव के साक्षात्कार के बाद देहवान् रहता हुआ भी देहरहित हो जाता है । भेदबुद्धि बन्धन का कारण होती है[३] । अभेदबुद्धि ही मुक्ति है । जीवनकाल में ऐसा होने पर योगी जीवन्मुक्त माना जाता है । यह अवस्था सुषुप्त्यवस्थासदृश है, जिसमें स्वरूप के अतिरिक्त कुछ भी नहीं

१. सि. शि. ९।३५-३६
२. सि. शि. १७।७९-८०
३. सि. शि. १८।४१-४२

दिखायी देता। यह स्थिति सुखस्वरूपा होती हुई उस शिव की स्फुरत्ता से युक्त होती है। वेदान्त में जीव की स्थिति प्रकाश या आनन्द रूप है, किन्तु जीव को उसका अनुभव नहीं होता। रेणुकाचार्य संविद् को उल्लासरूपी और मुक्त को संविद्-उल्लासदर्शी कहते हैं[१], अर्थात् जीव को मुक्तावस्था में अपनी आनन्दरूपता का विमर्श होता रहता है। ऐसी दशा प्राप्त करने के लिये योगी को चिदाकाश स्वरूप शिवतत्त्व के अन्दर स्वयं को विलीन कर देना पड़ता है। यही सायुज्य मुक्ति है, जो सर्वोत्कृष्ट है।

**श्रीसिद्धान्तशिखामणि : एक आगम ग्रन्थ**—आगम शास्त्र के चार पाद कहे गये हैं—विद्या (ज्ञान), क्रिया, योग और चर्या। श्रीसिद्धान्तशिखामणि में न्यूनाधिक मात्रा में चारों पादों का संव्यूहन मिलता है। क्रिया के विषय में कहा गया है कि शिवयोगी को चाहिये कि वह अन्य समस्त क्रियाओं का त्याग कर केवल लिङ्गपूजा रूपी क्रिया करे। यज्ञ, अग्निहोत्र, दुश्चर तप ये सब लिङ्गपूजा के क्षुद्र अंश के तुल्य हैं। जो योगी लिङ्गार्चन करता है वह समस्त क्रियाओं को करने वाला हो जाता है। यहाँ तक कि ब्रह्मा आदि भी जो अपने पदों पर प्रतिष्ठित हैं, उसके मूल में उनके द्वारा विधीयमान लिङ्गार्चन ही है[२]। शिव ही साक्षात् परमतत्त्व हैं, इसलिये उन्हीं के सन्दर्भ में क्रिया करने का विधान है। शिवसमावेश के लिये क्रिया एक आवश्यक कर्तव्य है। जिस प्रकार अरणि में स्थित अग्नि को प्रकट करने के लिये घर्षण क्रिया अनिवार्य होती है, उसी प्रकार अन्तःस्थ शिव के प्रकाश के लिये लिङ्गार्चन क्रिया आवश्यक है। यह क्रिया आगमशास्त्र का ज्ञान होने के बाद ही की जानी चाहिये। शिवरहस्य में कहा गया है—

**न क्रियारहितं ज्ञानं न ज्ञानरहिता क्रिया।**
**अपश्यन्नन्धको दग्धोऽगच्छन् पङ्गुश्च दह्यते॥**

इसलिये गुरु का आदेश लेकर (न कि केवल ग्रन्थ का अध्ययन मात्र कर) महेश्वर का लिङ्गार्चन करना चाहिये।

यद्यपि पूजाकाल में भगवान् शिव लिङ्ग में परिच्छिन्न हो जाते हैं, किन्तु उस काल में भी शिव को सर्वव्यापी समझना चाहिये क्योंकि सर्वगामित्व उनका स्वभाव है और स्वभाव 'स्व' से पृथक् नहीं होता। चूँकि यह संसार आत्मरूपी शिव से उत्पन्न है[३], अतः वह अपने उपादान से भिन्न नहीं हो सकता। अज्ञानवश रज्जु में सर्पत्व अथवा आकाश में गन्धर्वनगरत्व की भाँति शिव में जगत् का आभास होता है। शिव सर्वव्यापी होते हुए भी कैलाश, मन्दर, सुमेरु और भक्तों के हृदय में विशेष रूप से रहते हैं। क्रिया की सीमा स्थूल तक है, भाव की सीमा सूक्ष्म तक है, किन्तु ज्ञान स्थूल और सूक्ष्म दोनों के अतीत होता है। शिवपूजा का प्रारम्भ स्थूल मूर्ति अर्थात् लिङ्ग से होता है; फिर मन

१. सि. शि. १८।६८

२. सि. शि. १५।३३-३६ ३. तै. उ. २।१

में उसकी सूक्ष्म रूप से भावना होती है । लेकिन उससे भी परे अखण्ड ज्ञान रूप में उनका भजन ही मोक्षदायक होता है । अतः क्रिया से विद्या अथवा ज्ञान की ओर चलना चाहिये ।

जहाँ तक योग का प्रश्न है प्रस्तुत ग्रन्थ में दो प्रकार के योगों की चर्चा है—१. जपयोग और २. भक्तियोग । नादतत्त्व या शब्दब्रह्म का साक्षात् करने के लिये जप एक सरल सदृढ़ और सुन्दर उपाय है । 'तज्जपस्तदर्थभावनम्' जप की महत्ता पर प्रकाश डाला गया है । महर्षि पतञ्जलि इस जप को स्वाध्याय की संज्ञा देते हैं और इसको क्रिया योग के रूप में निर्धारित करते हैं[1] । सिद्धान्तशिखामणि में जिस मन्त्र के जप का विधान है, वह है—पञ्चाक्षरी मन्त्र 'नमः शिवाय' । कोई-कोई इसे षडक्षरी भी कहते हैं । शिव पद में चार अक्षर श् इ व् अ है । इनमें से 'श' अथर्ववेद का, 'इ' यजुर्वेद का, 'अ' ऋक् एवं साम का तथा 'व' व्याकरण का प्रतीक है । इस प्रकार शिव पद वेद और वेदाङ्ग दोनों का वाचक है । पक्षान्तर में 'शिव' पदस्थ शकार पञ्च ब्रह्म का और वकार माया का वाचक है, अतः 'शिव' पद सम्पूर्ण सृष्टि का वाचक है। इस पञ्चाक्षरी मन्त्र का जिसको ज्ञान हो जाता है, उसे अन्य मन्त्रों को जपने की आवश्यकता नहीं होती । पञ्चाक्षर में पञ्चमहाभूत, पञ्चतन्मात्र, पञ्चज्ञानेन्द्रियाँ, पञ्चकर्मेन्द्रियाँ, पञ्चब्रह्म, पञ्चकृत्य आदि सब समाहित हैं । ग्रन्थ में जप के वाचिक, उपांशु और मानस भेदों की चर्चा करने के पश्चात् इसका महत्त्व बतलाते हुए कहा गया—

**यावन्तः कर्मयज्ञाद्या व्रतदानतपांसि च ।**
**सर्वे ते जपयज्ञस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम् ॥**[2]

श्रीसिद्धान्तशिखामणि में भक्तियोग की विशद चर्चा मिलती है । भक्ति के विषय में श्रीमद्भागवत महापुराण का कथन है—

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् ।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥**[3]

शिवयोगिशिवाचार्य ने नवम परिच्छेद के प्रारम्भ में 'विष्णोः' के स्थान पर 'शम्भोः' लिखकर उक्त श्लोक को उद्धृत किया है ।

उत्तम भक्त के क्रिया-कलापों की चर्चा भी भागवत में मिलती है—

**वाणी गुणानुकथने श्रवणौ कथायां**
**हस्तौ च कर्मसु मनस्तव पादयोर्नः ।**
**स्मृत्यां शिरस्तव निवासजगत्प्रणामे**
**दृष्टिः सतां दर्शनेऽस्तु भवत्तनूनाम् ॥**[4]

---

१. तपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि क्रियायोगः (यो. सू. ३।१) ।
२. सि. शि. ८।३०    ३. भा. म. पु. ७।५।२३
४. भा. पु. १०।१०।३८

इस भक्ति के दो प्रकार सिद्धान्तशिखामणि में वर्णित हैं—१. बाह्य भक्ति और २. आभ्यन्तर भक्ति । शिवलिङ्ग की नाना उपचारों से पूजा बाह्य भक्ति कहलाती है । यह सर्वसाधारण के लिये है । आभ्यन्तर पूजा का सामर्थ्य केवल वीरशैवों में ही होता है । इसमें प्राण को लिङ्ग में और लिङ्ग को प्राण में प्रतिष्ठित कर शिव के अतिरिक्त किसी अन्य का ध्यान न करने का विधान है। शाम्भवी मुद्रा अथवा शाम्भव योग के द्वारा इस भक्ति का अनुष्ठान होता है। ऐसा योगी जीवन्मुक्त होता है । इस ग्रन्थ में भक्ति के पुनः तीन प्रकार बतलाये गये हैं—१. मानसिक, २. वाचिक और ३. कायिक । शिव के रूप आदि का ध्यान उनकी पूजा आदि का चिन्तन मानसी भक्ति है । जप आदि वाचिकी एवं बाह्य शिवलिङ्ग पूजा, शैव मन्दिर आदि में जाकर दर्शन इत्यादि करना कायिकी भक्ति है । एक बाह्याभ्यन्तर पूजा होती है, जो तीसरी है । इसमें मन को ही महेश्वर में लगा देना पड़ता है, फलतः समस्त प्रकार की पूजायें स्वयं होने लगती हैं । शिखामणिकार ने भक्ति के पाँच आयाम बतलायें हैं—तप, कर्म, जप, ध्यान और ज्ञान । शिव के लिये देह को शुष्क बनाना तप है, न कि कृच्छ्र चान्द्रायण, सान्तपन आदि । शिव की पूजा ही कर्म है, न कि याग आदि । पञ्चाक्षर मन्त्र अथवा प्रणव का जप ही जप है । वेद के अन्य सूक्तों आदि का पाठ न कर केवल रुद्राष्टाध्यायी एवं रुद्र मन्त्रों का ही पाठ करने का विधान है। शिव के रूप गुण आदि का ही ध्यान करना चाहिये न कि आत्मा का । इसी प्रकार केवल शैवशास्त्रों का न कि वैष्णव आदि अन्य शास्त्रों का अध्ययन ज्ञान कहा जाता है । इस प्रकार भक्ति का भेद-प्रसार इस प्रकार समझना चाहिये—




तप आदि पांच प्रकारों के अनुष्ठान को शिवयज्ञ कहा गया है । जो इस पञ्चयज्ञ से शिव की अहर्निश पूजा करता है, वही भक्तियोगी है ।

आगमशास्त्र का चतुर्थ पाद चर्या है । चर्या का तात्पर्य है—आचरण । शिवयोगी को कैसा आचरण करना चाहिये, इसका विशद वर्णन रेणुकाचार्य ने किया है । सच पूछा जाय तो सिद्धान्तशिखामणि विशेष रूप में चर्याग्रन्थ है । वीरशैव मत किं वा समस्त आगमानुयायी जनों के लिये ज्ञान की अपेक्षा चर्या का अधिक महत्त्व है, क्योंकि चर्या के पथ का पथिक होने पर पामर जन भी अन्ततोगत्वा शिवसायुज्य प्राप्त कर सकते हैं और अपामर अर्थात् शास्त्रज्ञानी जन भी विना चर्या के शिव सायुज्य नहीं प्राप्त कर सकते । इस प्रकार चर्या पामर अपामर दोनों के लिये अनिवार्य है ।

**दीक्षा**—चर्या का प्रथम क्रम दीक्षा है । दीक्षा का लक्षण निम्नलिखित है—

**दीयते च शिवज्ञानं क्षीयते पाशबन्धनम् ।**
**यस्मादतः समाख्याता दीक्षेतीयं विचक्षणैः ॥**[१]

यह दीक्षा तीन प्रकार की है—१. वेधा दीक्षा, २. मन्त्र दीक्षा और ३. क्रिया दीक्षा । प्रथम दीक्षा में गुरु शिष्य के ऊपर दृष्टि डालते हुए अपने हाथ को उसके शिर पर रखते हैं और शिष्य को शिवसमावेश प्राप्त हो जाता है। मन्त्र दीक्षा में गुरु शिष्य के कान में पञ्चाक्षर मन्त्र का उपदेश करते हैं । मन्त्र का मनन करने पर त्राण करने वाली यह दीक्षा मान्त्री दीक्षा कहलाती है । क्रिया दीक्षा का वर्णन विस्तार से इस ग्रन्थ में मिलता है । इसमें किसी शुभ मुहूर्त में आचार्य ऋत्विजों के साथ मिलकर शिष्य का अभिषेक कर दक्षिण कर्ण में पञ्चाक्षरी मन्त्र का उपदेश देता है । तत्पश्चात् पञ्चाक्षर मन्त्र का न्यास विनियोग आदि बतलाता है ।

**लिङ्गधारण**—दीक्षा के बाद गुरु एक लिङ्ग लाकर उसकी पूजा के पश्चात् उसे शैवी कला से युक्त करता है । तदनन्तर उस लिङ्ग में शिष्य के प्राण की तथा लिङ्ग की शिष्य के प्राण में स्थापना कर गुरु दोनों को एक कर देता है। उस लिङ्ग को शिष्य के हाथ में देकर आदेश देता है कि इस लिङ्ग को प्राण-सङ्कट उपस्थित होने पर भी अपने शरीर से अलग मत करना । यह तो बाह्य लिङ्ग के, जो कि स्फटिक पत्थर आदि से निर्मित होता है, धारण की प्रक्रिया है । इसकी सहायता से शिष्य को आन्तर लिङ्ग धारण करने का अभ्यास करना चाहिये । मूलाधार, हृदय अथवा भ्रूमध्य में ज्योतिर्लिङ्ग का अनुसन्धान करना चाहिये । मूलाधार में स्वर्णिम, हृदय में मूंगासदृश और भ्रूमध्य में स्फटिकोपम लिङ्ग का ध्यान बतलाया गया है । बाह्य लिङ्ग का धारण उसी स्थिति में करना चाहिये, जब योगी आन्तर लिङ्ग के धारण में असमर्थ हो । इस प्रकार लिङ्ग के तीन प्रकार हैं—१. स्थूल, २. सूक्ष्म और ३. परात्पर । स्फटिक आदि से निर्मित बाह्य लिङ्ग, जिसे शिर, कण्ठ, हृदय या बाहु आदि में धारण किया जाता है । प्राण को सूक्ष्म लिङ्ग कहते हैं । जो परात्पर लिङ्ग है, वह तृप्ति लिङ्ग

---

१. सि. शि. ६।११

कहलाता है । स्थूल लिङ्ग का धारण नाभि के नीचे नहीं करना चाहिये । उसकी पूजा उसको हाथ पर रख कर करनी चाहिये ।

**भस्मधारण**—लिङ्ग-धारण के अनन्तर भस्म-धारण भी शिवयोगी के लिये अनिवार्य क्रिया है । 'भस्म' शब्द 'भास' धातु से मनिन् प्रत्यय जोड़कर बना है । इसका अर्थ होता है—भासन अर्थात् प्रकाशन कराने वाला । जो शिव का भासन कराता है, वह पञ्चाक्षरी मन्त्र ही वास्तविक भस्म है । उसके प्रतीक के रूप में मन्त्र न्यास ध्यान आदि से उत्पन्न स्थूल भस्म का धारण करने की विधि सिद्धान्तशिखामणि में वर्णित है । भस्म की विभूति, भसित आदि पाँच संज्ञायें हैं और उनके अपने-अपने विशिष्ट अर्थ हैं । ये भस्म कपिल कृष्ण आदि पाँच वर्णों वाली नन्दा आदि पाँच गायों से उत्पन्न हैं एवं इनकी उत्पत्ति में सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष और ईशान नामक पञ्चब्रह्म कारण हैं । इस भस्म का नित्य धारण करना चाहिये। इसकी धारणा त्रिपुण्ड्र रूप में करने का विधान है। त्रिपुण्ड्र का अर्थ है—अनामिका मध्यमा तर्जनी के द्वारा भस्म की तीन तिर्यक् रेखायें बनाना । इसके धारण के अङ्ग हैं—शिर, ललाट, दोनों कान, गला, दोनों भुजायें, हृदय, नाभि, पीठ, दोनों हाथ, दोनों कोहनी एवं दोनों मणिबन्ध (= कलाइयाँ) । इनके धारण से मनुष्य रुद्र के समान महान् हो जाता है ।

**रुद्राक्षधारण**—भस्म-धारण के पश्चात् रुद्राक्ष-धारण का भी विधान इस ग्रन्थ में वर्णित है। रुद्राक्ष की उत्पत्ति के विषय में कहा गया है कि त्रिपुरदाह के प्रस्तावकाल में भगवान् रुद्र ने तीसरे नेत्र को उन्मीलित कर तीनों पुरों को देखा। उस समय क्रोध के कारण उनमें तीनों नेत्रों से जो आँसू गिरे वे ही रुद्राक्ष बन गये । रुद्र की अक्ष अर्थात् आँख से उत्पन्न होने के कारण इनका नाम रुद्राक्ष पड़ा । उनके सूर्यात्मक दक्षिण नेत्र से कपिल वर्ण के बारह, बायें चन्द्र नेत्र से सोलह श्वेत तथा ललाटस्थ अग्निमय नेत्र से दश वर्णों के रुद्राक्ष उत्पन्न हुये। इस प्रकार रुद्राक्ष १२ + १६ + १० = ३८ अड़तीस प्रकार के होते हैं । जिस रुद्राक्ष को किसी ने धारण न किया हो तथा जो स्वर्णिम हो उसे पहनना चाहिये । भिन्न-भिन्न अङ्गों में भिन्न-भिन्न संख्या में रुद्राक्ष धारण का विधान है[१] । रुद्राक्षधारण करने वाला शिवभक्त ब्रह्महत्या आदि महापापों तथ अन्य समस्त पातकों उपपातकों से मुक्त हो जाता है । मृत्युकाल में रुद्राक्ष को पीसकर पानी के साथ पीने वाला मनुष्य रुद्रलोक को प्राप्त होता है ।

**मन्त्रजप**—पञ्चाक्षर मन्त्र का जप एक अन्य चर्या है । जप के वाचिक, उपांशु और मानस तीनों प्रकार के जप को जपयज्ञ कहा गया है । यह भी कहा गया कि सारे कर्मयज्ञ अथवा व्रतदान आदि जपयज्ञ की सोलहवीं कला के तुल्य भी नहीं होते । आणव, मायीय एवं कार्म पाशों से मुक्ति के लिये जप करना चाहिये । अभक्षण, वायु-भक्षण या अन्य व्रत करने वाले भी इनके

---

१. सि. शि. ७।५२-५८

द्वारा शिवलोक को प्राप्त नहीं कर सकते । यह महामन्त्र एक बार उच्चरित होकर भी सर्वसिद्धि-प्रदायक होता है । पञ्चाक्षर मन्त्र का उच्चारण कर शिवलिङ्ग पर पुष्प फेंकने से एक सहस्र वाजपेय यज्ञ का फल मिलता है । वशिष्ठ, वामदेव आदि ऋषिगण इस मन्त्र के जप से सिद्ध हो गये । शतानन्द मुनि ने नरक को स्वर्ग बना दिया । ब्रह्मा आदि के अन्दर सृष्टि आदि करने का सामर्थ्य इसी मन्त्र के कारण है ।

उपर्युक्त चर्याविधि के अतिरिक्त अन्य प्रकार की बहुत सी चर्याओं का वर्णन सिद्धान्तशिखामणि में मिलता है । यदि यह कहा जाय कि सम्पूर्ण ग्रन्थ प्रकारान्तर से चर्या-वर्णन-प्रधान ग्रन्थ है, तो अतिशयोक्ति नहीं होगी । गुरु का महत्त्व, गुरु के प्रति कर्तव्य, लिङ्ग का महत्त्व, लिङ्गधारण की महत्ता, शिवयोगी की महिमा, शिवार्चन का माहात्म्य इत्यादि अनेक विषय हैं, जिन पर ग्रन्थकार ने प्रचुर प्रकाश डाला है । आचार्य अभिनवगुप्त ने आगमशास्त्र को प्रक्रिया-शास्त्र एवं अनुभव-शास्त्र कहा है । क्रिया, प्रक्रिया, साधना, अनुष्ठान इत्यादि प्रारम्भिक स्तर के विषय हैं । विना क्रिया के कुछ भी नहीं किया जा सकता । क्रिया का जैसे-जैसे उत्कर्ष होता है, भगवत्कृपा वैसे-वैसे प्रभूतमात्रा में भक्त को अनुगृहीत करती है। इसी बीच भक्त को अनेक प्रकार के दिव्य अनुभव होने लगते हैं तथा साधक दिव्यशक्तियों से समन्वित होता जाता है । साधना-क्रम में एक अवसर ऐसा आता है, जब प्रक्रिया या क्रिया को करना नहीं पड़ता, वह अपने आप होने लगती है । जप ध्यान आदि की यह अवस्था उच्च कोटि की होती है । अन्त में 'यद् यत् कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो तवाराधनम्' की स्थिति आ जाती है और साधक को अलग से कुछ नहीं करना पड़ता । वह स्वयं शिवत्व का अनुभव करता है और उसके समस्त कृत्य शिव के हो जाते हैं । उपनिषदों में वर्णित 'आत्मरतिः आत्मक्रीडः' इत्यादि वचन इसी अवस्था के द्योतक हैं । गणेशपुरी (महाराष्ट्र) के शिवस्वरूप सन्त भगवान् नित्यानन्द कभी-कभी अपने द्वारा अपनी ही पूजा करते थे—'ॐ गन्धं समर्पयामि आत्मने नमः, ॐ पुष्पं समर्पयामि आत्मने नमः' इत्यादि कहकर अपने ही हाथों से अपने ही ऊपर गन्ध पुष्प आदि चढ़ाते थे । सिद्धान्तशिखामणि के अट्ठारहवें परिच्छेद से लेकर बीसवें परिच्छेद तक का वर्णन शिवयोगी की साधना का चरम उत्कर्ष सङ्केतित करता है ।

जनसामान्य की अवधारणा है कि आगमशास्त्र प्रायः वेद-विरोधी है । आंशिक रूप से यह अवधारणा सत्य है । ब्राह्मण आदि ग्रन्थों का जटिल कर्मकाण्ड एवं उसके अधिकारी का विशिष्ट वर्ण, अवस्था आदि से युक्त होना इत्यादि ऐसे जो भी नियमनिर्देश हैं, उनसे तन्त्रशास्त्र सहमत नहीं है । यह शास्त्र अत्यन्त उदार है । शैवी साधना, शिवसायुज्य का अधिकार मानव मात्र को है—ऐसा आगमशास्त्र की दृढ़ मान्यता है । यहाँ तक कि जिस स्त्री को यज्ञ करने के अधिकार का वेदों में निषेध है, आगम में उसे लिङ्गार्चन का पूरा अधिकार है। उसके लिये कहा गया है—

**लिङ्गार्चनरतायास्तु ऋतौ नार्या न सूतकम् ।**
**तथा प्रसूतिकायाश्च सूतकं नैव विद्यते ॥**

(सि. शि. ९।४४)

इसीलिये परवर्ती काल (११ वीं शती या उसके बाद) में वेदों एवं आगमों में एक प्रकार का सामञ्जस्य स्थापित करने का अभियान चला और आचार्य अभिनवगुप्तपाद को कहना पड़ा—

**गर्भाधानादितः कृत्वा यावदुद्वाहमेव च ।**
**तावत्तु वैदिकं कर्म पश्चाच्छैवे ह्यनन्यभाक् ॥**

सिद्धान्तशिखामणि के ग्रथन के मूल में सामञ्जस्य की भावना निहित है। ग्रन्थकार शिवयोगी शिवाचार्य ने सांख्य, योग, पाञ्चरात्र, वेद एवं पाशुपत की प्रामाणिकता को एक समान माना है और इनमें भी वेद को सर्वप्रधान कहा है। वेद के प्रामाण्य से शेष सांख्य योग आदि का प्रामाण्य है—

**सांख्यं योगः पाञ्चरात्रं वेदाः पाशुपतं तथा ।**
**एतानि मानभूतानि नोपहन्यानि युक्तिभिः ॥**

तथा—

**वेदाः प्रधानं सर्वेषां सांख्यादीनां महामुने ।**
**वेदानुसारणादेषां प्रामाण्यमिति निश्चितम् ॥**

(सि. शि. ५।४-५)

रेणुकाचार्य ने कहीं-कहीं ऐसे श्लोकों का ग्रथन किया है कि वे उपनिषत् या गीता के श्लोकों की प्रतिच्छायारूप प्रतीत होते हैं । उदाहरणार्थ—

**जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च ।**
**जन्तुर्मरणजन्मभ्यां परिभ्रमति चक्रवत् ॥**

(सि. शि. ५।६३)

इस श्लोक गीता के श्लोक को ही पूर्वार्ध के रूप में उद्धृत किया है । इसी प्रकार 'पृथिव्याद्यष्टमूर्तित्वमीश्वरस्य प्रकीर्तितम्' (सि. शि. १०।४९) वचन बृहदारूण्यक उपनिषद् के 'यस्य पृथिवी शरीरम्' से लेकर 'यस्यात्मा शरीरम्' (३।७।३-३।७।२३) को,

तथा—

**नित्यं भासि तदीयस्त्वं या ते रुद्र शिवा तनूः ।**
**अघोराऽपापकाशीति श्रुतिराह सनातनी ॥**

(सि. शि. १०।५९)

में शुक्लयजुर्वेद वाजसनेयिसंहिता के १६।२ मन्त्र को ही उद्धृत कर दिया गया है । इसी प्रकार तैत्तिरीय उपनिषद्, ब्रह्मबिन्दूपनिषत्, श्वेताश्वतर उपनिषत् आदि श्रुतियों के प्रतिच्छाया वचन प्रस्तुत ग्रन्थ में पदे-पदे देखे जा सकते हैं ।

निष्कर्ष यह है कि शिवयोगी शिवाचार्य ने इस ग्रन्थ में वेदोपनिषद्गीता सम्मत उपदेश किया है ।

**श्रीसिद्धान्तशिखामणि : एक महाकाव्य**—दर्शनशास्त्र एवं आगमशास्त्र का ग्रन्थ होने के साथ-साथ सिद्धान्तशिखामणि एक महाकाव्य भी है । इक्कीस परिच्छेदों में उपनिबद्ध यह ग्रन्थ 'सर्गबन्धो महाकाव्यम्' के निकष पर उत्कृष्ट कोटि का महाकाव्य सिद्ध होता है । इसके नायक रेणुकाचार्य हैं । जो धीरोदात्त नायक के गुणों से भी उच्च स्तर के गुणों से युक्त है । वे अविकत्थन अर्थात् आत्मश्लाघारहित हैं । उन्होंने अगस्त्य और विभीषण की प्रशंसा की अपनी नहीं । क्षमा उनके अन्दर इतनी कि शिव के द्वारा अभिशप्त होने पर उनको क्रोध नहीं हुआ, प्रत्युत उन्होंने विनम्रता के साथ शिव से शापोद्धार की याचना की । शिव के प्रिय गणेश्वर होने के कारण गाम्भीर्य और महत्ता से युक्त होना उनका स्वभाव ही था । दृढ़ व्रत ऐसे कि शिव के आदेश के पालन का सङ्कल्प लेकर महामुनि अगस्त्य को आदेश देकर उन्होनें वीरशैव सिद्धान्त का प्रचार-प्रसार किया तथा विभीषण के निवेदन पर एक साथ तीन करोड़ शरीर धारण कर तीन करोड़ शिवलिङ्गों की लङ्का में स्थापना की ।

इस महाकाव्य में शान्त रस अङ्गी है । सम्पूर्ण ग्रन्थ के अध्ययन के समय आद्योपान्त निर्वेद भाव उदित होता रहता है । गुरु, शिष्य, शिवभक्ति, लिङ्ग, संसार, कष्ट, लिङ्गार्चन, समर्पण आदि अनेक विषय पाठक के मन में सांसारिकता के प्रति वैरस्य एवं शिव के प्रति· अर्चन एवं समर्पण के भावों का सृजन करते हैं। नायक के व्यक्तित्व का वर्णन, नायिका वर्णन, प्रकृति वर्णन इत्यादि महाकाव्य के अनिवार्य विषय होते हैं । ग्रन्थकार ने ग्रन्थ के प्रारम्भ में शिवस्तुति, शक्तिस्तुति के माध्यम से नायक-नायिका का वर्णन किया है । रघुवंश महाकाव्य की सरणि का अनुसरण करते हुए शिवयोगी ने ग्रन्थकार के (अर्थात् अपने) वंश का वर्णन किया है । शिव नामक परब्रह्म का द्वितीय परिच्छेद में विशेष कर एवं तृतीय में श्लोक से ९ से २३ तक पन्द्रह श्लोकात्मक कुलक से वर्णन किया गया है। इसी प्रकार भवानी का २४ से लेकर ३५ श्लोक तक १३ श्लोकों से सौन्दर्य-वर्णन है।· तृतीय परिच्छेद के प्रारम्भ में ही प्रकृति वर्णन भी है ।

जहाँ तक अलङ्कारों का प्रश्न है, इसमे अनेक अलङ्कारों का प्रयोग दृष्ट होता है । कुछ उदाहरण यहाँ निम्नलिखित हैं—

उपमा—

**नाभिस्थानावलम्बिन्या नवमौक्तिकमालया ।**
**गङ्गयेव कृताश्लेषमौलिभागावतीर्णया ॥ (३.२२)**

मालोपमा—

**अर्थहीना यथा वाणी पतिहीना यथा सती ।**
**श्रुतिहीना यथा बुद्धिर्भावहीना तथा क्रिया ॥ (१६.१९)**
**शिवानन्दं समासाद्य को वाऽन्यमुपतिष्ठते ।**

गङ्गामृतं परित्यज्य कः काङ्क्षेन्मृगतृष्णिकाम् ॥ (१३.७)

रूपक—

त्रैलोक्यसम्पदालेख्यसमुल्लेखनभित्तये ।
सच्चिदानन्दरूपाय शिवाय ब्रह्मणे नमः ॥ (१.१)
ज्ञानचन्द्रसमुद्भूतां परमानन्दचन्द्रिकाम् ।
पश्यन्ति परमाकाशे मुक्तिरात्रौ महाधियः ॥ (१९.१४)

उपर्युक्त कुछ उद्धरण इस तथ्य के प्रमाण हैं कि परम आलङ्कारिक शिवयोगी शिवाचार्य ने इस महाकाव्य में यथासम्भव यथोचित एवं यथास्थान अलङ्कारों का समावेश किया है ।

छन्द के प्रसङ्ग में मुख्य वक्तव्य यह है कि इस महाकाव्य में अनुष्टुप् (श्लोक) छन्द का ही मुख्य रूप से प्रयोग किया गया है । जैसा कि महाकाव्य की शैली होती है, प्रत्येक परिच्छेद के अन्त में छन्द बदल दिये गये हैं । अन्तिम पद्य बड़े छन्दों में लिखा गया है । उनका संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है—

| परिच्छेद | अन्तिम पद्य का छन्द |
|---|---|
| १. | मालिनी |
| २. | वंशस्थ |
| ३. | शार्दूलविक्रीडित |
| ४. | वसन्ततिलका |
| ५. | शार्दूलविक्रीडित |
| ६. | वंशस्थ |
| ७. | वंशस्थ |
| ८. | मालिनी |
| ९. | वंशस्थ |
| १०. | वंशस्थ |
| ११. | वंशस्थ |
| १२. | वंशस्थ |
| १३. | वंशस्थ |
| १४. | वंशस्थ |
| १५. | शार्दूलविक्रीडित |
| १६. | पुष्पिताग्रा |
| १७. | शार्दूलविक्रीडित |
| १८. | वंशस्थ |

१९. शार्दूलविक्रीडित

२०. अनुष्टुप् (श्लोक)

२१. शार्दूलविक्रीडित

इस ग्रन्थ का प्रणयन वैदर्भी शैली में हुआ है । प्राय: समासरहित पद, कोमल वर्णों का प्रयोग आदि वैदर्भी रीति की विशेषतायें है । इस रचना में मूर्धन्य एवं वर्ग के द्वितीय चतुर्थ वर्णों का प्रयोग अत्यन्त अल्प मात्रा में किया गया है । अत: यह रचना प्रासादगुण वाली है । इसमें श्रुतिकटुत्व, दूरान्वय, क्लिष्टता, सन्देह इत्यादि दोष नहीं है । ग्रन्थ के अध्ययन के समय अध्येता के मन में शान्त रस मिश्रित भक्ति की धारा प्रवाहित होती रहती है । यह ग्रन्थ यथार्थत: वीरशैव सिद्धान्तों की शिखामणि है ।

श्रीसिद्धान्तशिखामणि के व्याख्यान एवं सम्पादन में जिनका आशीर्वाद सहज स्नेहमयी प्रेरणा एवं योगदान रहा है, उनमें सर्वप्रथम श्रीजगद्गुरु विश्वाराध्य सिंहासनाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु डॉ चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी का नाम स्मरणीय है। रघुवंश महाकाव्य की 'आकारसदृशप्रज्ञ: प्रज्ञया सदृशागम:' इत्यादि वचन को चरितार्थ करने वाले व्यक्तित्व के धनी स्वामी जी की इस प्रकाशन में सहृदय साशीर्वाद आदेशात्मक प्रेरणा रही, अत: मैं उनको शतश: प्रणाम करता हूँ । शैवभारतीशोधप्रतिष्ठानम् (जङ्गमवाडी मठ) के निदेशक आचार्य पण्डित व्रजवल्लभ द्विवेदी जी मेरे गुरुकल्प हैं । उनके निष्कारण करुणामय स्नेह से निरन्तर अभिषिक्त मैं इस प्रकाशन के प्रति उनका कृतज्ञ हूँ और हृदय से उनका आधमर्ण्य स्वीकार करता हूँ । अक्षरसंयोजन-कला के मर्मज्ञ प्रिय श्री रामरञ्जन मालवीय ने पूर्ण निष्ठा के साथ अपने उत्तरदायित्व का निर्वाह किया, एतदर्थ वे हमारे आशीर्वाद के पात्र हैं । इसके मुद्रण के लिये मित्तल आफसेट् सुन्दरपुर वाराणसी को भी मैं हृदय से आशीर्वाद देता हूँ । अन्त में इस अविमुक्त वाराणसी क्षेत्र के अधिष्ठाता भगवान् भूतभावन और भगवती अन्नपूर्णा के चरणों में सर्वविधया नमन करते हुए मानवसुलभ त्रुटियों, न्यूनताओं के लिये सुधी पाठकवृन्द से निवेदन करता हूँ कि वे इन पर ध्यान न देकर ग्रन्थस्थ विशेषताओं को हृदयङ्गम करें—

**'सूर्पवद् दोषमुत्सृज्य गुणं गृह्णन्ति साधवः ।'**

वसन्तपञ्चमी — विनयावनत

सं. २०६२ — राधेश्याम चतुर्वेदी



# विषय-संक्षेप

**प्रथम-तृतीय परिच्छेद**—ग्रन्थ की निर्विघ्न समाप्ति के लिये प्रथम परिच्छेद में प्रथम बारह श्लोकों तक मङ्गलाचरण के पश्चात् शिवयोगी शिवाचार्य का वंश-वर्णन है । शिवयोगी (प्रथम) के पुत्र मुद्ददेव उनके पुत्र सिद्धनाथ, सिद्धनाथ के पुत्र शिवयोगी (द्वितीय) हुए । ये वीरशैव के प्रवर्तक हुये । इन्होंने श्रीसिद्धान्तशिखामणि की रचना की ।

ब्रह्म सच्चिदानन्दरूप परिच्छेदातीत एवं सनातन है । सृष्टि के पहले यह विश्व उसमें लीन रहता है । उसकी शक्ति भी उसमें समवाय सम्बन्ध से नित्य वर्तमान रहती है । उस परमेश्वर ने ब्रह्मा की सृष्टि कर उन्हें समस्त विद्याओं से अलंकृत किया एवं सृष्टि का उपाय बतलाया तथा शिव जी ने ही सर्वव्यापी सर्वशक्तिमान् प्रमथगणों को उत्पन्न किया । उनमें से रेणुक और दारुक ये दो गण शिव के अत्यन्त प्रिय हुये । वे सदा अन्तःपुर के द्वार पर रहकर भगवान् शिव की सेवा किया करते थे ।

एक बार भगवान् शिव कैलास पर्वत पर विराजमान थे । भगवती उमा तथा उनका परिवार भी साथ में शोभायमान था । सरस्वती, वेद, अन्य दिव्य कन्यायें, अन्य स्त्रियाँ, विघ्नेश्वर, नन्दी आदिगण, प्रमथगण उनकी सेवा कर रहे थे । साथ ही ब्रह्मा, इन्द्र आदि देवगण; वशिष्ठ आदि ऋषिगण; द्वादश आदित्य, अष्ट वसु, एकादश रुद्र, राक्षस, दानव आदि उनकी सपर्या में निरत थे । भगवान् शिव भी क्रमशः सबको अपने कृपाकटाक्ष से कृतकृत्य कर रहे थे । इसी बीच भगवान् शिव ने रेणुक को प्रसाद के रूप में ताम्बूल देने के लिये बुलाया । रेणुक ने शिव का आह्वान सुनकर साभिमान होकर दारुक को लाँघ कर शिव के पास जाने की धृष्टता की । भगवान् शिव ने इस कुत्सित आचरण को देखकर रेणुक से कहा—अरे दुर्बुद्धे! शिवभक्तों का उल्लंघन परम अनर्थ का कारण होता है। अतः मनुष्यवत् आचरण करने के अपराध के कारण तुम मनुष्य हो जाओ। भयभीत रेणुक ने शिव से प्रार्थना की कि उसे मनुष्ययोनि से जन्म न लेना पड़े । रेणुक की प्रार्थना से प्रसन्न भगवान् शिव ने कहा—श्रीशैल के उत्तर भाग में त्रिलिङ्ग देश (= सम्भवतः तैलङ्गाना) में सोमेश्वर नाम का मेरा एक लिङ्ग है। उससे तुम्हारा प्राकट्य होगा और तुम वेद-वेदान्तसम्मत वीरशैव शास्त्र की भूलोक में स्थापना करोगे । ऐसा कहकर भगवान् अपने अन्तःपुर में चले गये और रेणुक ने इस धरती पर अवतार लिया ।

**चतुर्थ-पञ्चम परिच्छेद**—जब सोमेश्वर महादेव से रेणुक का प्रादुर्भाव हुआ तो तैलङ्गाना देश के समस्त प्राणी अत्यत तेजस्वी उनको देखकर अत्यन्त विस्मित हुए। उनका सम्पूर्ण शरीर भस्मोद्धूलित था। मस्तक पर त्रिपुण्ड्र सुशोभित था। कटिप्रदेश में कन्था बाँधे वे हाथों में योगदण्ड, भस्मपात्र एवं कमण्डलु लिये हुए थे। 'आप कौन हैं?'—ऐसा लोगों के पूछने पर उन्होंने कहा—'मैं भगवान् शिव का सहचर रेणुक हूँ। किसी कारण से यहाँ शिवलिङ्ग से मेरी उत्पत्ति हुई। जैन, बौद्ध, चार्वाक आदि नास्तिक दर्शनों का खण्डन कर वीरशैवसिद्धान्त की स्थापना करना मेरे अवतार का प्रयोजन है।' ऐसा कहकर रेणुकाचार्य आकाश-मार्ग से मलय पर्वत पर आ गये और वहाँ अगस्त्य के आश्रम में पधारे। वह आश्रम अत्यन्त रमणीय तथा तपस्वियों से परिपूर्ण ब्रह्मलोक के समान था। उस आश्रम के मध्य चन्दनवृक्ष के नीचे महर्षि अगस्त्य बैठे हुए थे। पिङ्गजटाधारी त्रिपुण्ड्राङ्कित मस्तक वाले अगस्त्य के चारों ओर तपस्वी एवं मुनिलोग विराजमान थे। रेणुकाचार्य को आया हुआ देखकर दिव्यचक्षु से अगस्त्य ने जान लिया कि वे कौन हैं और किस प्रयोजन से वहाँ आये हैं। लोपामुद्रा के द्वारा लाये गये जल आदि से रेणुक की पूजा कर अगस्त्य दूसरे आसन पर बैठ गये।

इसके पश्चात् अगस्त्य और रेणुकाचार्य के बीच इस प्रकार संवाद हुआ—

रेणुकाचार्य ने कहा—हे मुनिवर! आप महातेजस्वी हैं, इसलिये आपके नित्य नियम आदि में विघ्न की रञ्चमात्र भी सम्भावना कैसे हो सकती है? आपने विन्ध्याचल को झुका दिया; समुद्र का जल सोख कर उसे कीचड़ बना दिया; वातापी राक्षस को अपनी जठराग्नि में जला दिया; पूर्वकाल में स्वामी कार्त्तिकेय ने आपको शिवधर्म का उपदेश दिया, अत: आप परम शिवभक्त हैं।

अगस्त्य ने कहा—मैं सदा मुनियों के आदर का पात्र रहा। मैं आपको रेणुक नामक गणेश्वर के रूप में जानता हूँ। मेरे ऊपर कृपा करने के लिये आप इस पृथ्वी पर अवतीर्ण हुए हैं। मैं आपके मुख से श्रुतिसम्मत शैवसिद्धान्त सुनना चाहता हूँ। अनेक आगमों के श्रवण के कारण मेरे मन में संशय उत्पन्न हो गया। अत: हे दिव्ययोगिन्! आप मुझे उक्त सिद्धान्त सुनाकर कृतकृत्य कीजिये।

अगस्त्य के वचन को सुनकर आचार्य रेणुक ने कहा—हे अगस्त्य! मैं आपको शिवज्ञान का उपदेश करूँगा। मनीषियों के रुचिभेद के अनुसार सांख्य, योग, पाञ्चरात्र, वेद, पाशुपत आदि अनेक सिद्धान्त प्रचलित हैं। ये सब प्रामाणिक दर्शन हैं। इनका खण्डन नहीं करना चाहिये। यह शैवतन्त्र उक्त सभी दर्शनों की अपेक्षा श्रेष्ठ है। शैव, पाशुपत, सोम और लाकुल भेद से आगम चार प्रकार के हैं। इनमें शैवागम वाम, दक्षिण, मिश्र और सिद्धान्त भेद से चार प्रकार का है। वाम आगम शक्तिप्रधान, दक्षिणागम भैरवप्रधान, मिश्रागम सप्तमातृकापरक और सिद्धान्त वेदप्रधान है। अत: शिवोपदिष्ट कामिकादि वातुलान्त आगमों की अपेक्षा वीरशैवमत अधिक प्रामाणिक है।

वीरशैव एवं वीरमाहेश्वर पद का अर्थनिर्वचन करने के बाद वीरशैव के छः भेद बतलाये गये हैं । वे हैं—भक्त स्थल, माहेश्वर स्थल, प्रसादी स्थल, प्राणिलिङ्गी स्थल, शरण स्थल और ऐक्य स्थल । उसके पश्चात् भक्त स्थल के अवान्तर पन्द्रह भेद बतलाये गये हैं । उनके नाम हैं—पिण्ड स्थल, पिण्डज्ञान स्थल, संसारहेय स्थल, गुरुकारुण्य स्थल, लिङ्गधारण स्थल, विभूतिधारण स्थल, रुद्राक्षधारण स्थल, पञ्चाक्षरजप स्थल, भक्तमार्गक्रिया स्थल, उभय स्थल, त्रिविध सम्पत्ति स्थल, चतुर्विध साराय स्थल, सोपाधिदान स्थल, निरुपाधिदान स्थल और सहजदान स्थल। शिवभक्त को चाहिये कि इन स्थलों का प्रयत्नपूर्वक अभ्यास करे।

पिण्ड स्थल में पिण्ड अर्थात् शरीर, पिण्डज्ञान स्थल में शरीर का स्वरूप, संसारहेय में संसार एवं सांसारिक वस्तुओं का त्याज्य होना बतलाया गया है ।

**षष्ठ-सप्तम परिच्छेद**—षष्ठ परिच्छेदस्थ गुरुकारुण्य स्थल में गुरु का वैशिष्ट्य बतलाकर शिष्य को गुरु के पास जाने की बात कही गयी है । तत्पश्चात् दीक्षा की परिभाषा, उसके तीन प्रकार, मांसपिण्ड को मन्त्रपिण्ड के रूप में सुसंस्कृत करना बतलाया गया है । लिङ्गधारण स्थल में शिष्य के प्राण का लिङ्ग के साथ सामरस्य, लिङ्गधारण का प्रयोजन, उसके धारक, अन्तर्लिङ्गधारण, बाह्यलिङ्ग-धारण, लिङ्गधारण में श्रुति प्रमाण का वर्णन किया गया है ।

सप्तम परिच्छेद के भस्मधारण स्थल में भस्म के विभूति आदि पाँच नामों की अन्वर्थकता, उनके रूप, विनियोग, भस्मनिर्माण की नाना प्रक्रियायें, स्नान के सात प्रकार, भस्म स्नान, त्रिपुण्ड्र धारण, त्रिपुण्ड्र धारणीय अङ्गों का और त्रिपुण्ड्रधारी जीव का वर्णन है । रुद्राक्ष धारण स्थल में रुद्राक्षों की उत्पत्ति, धारणीय रुद्राक्ष के लक्षण, किस अङ्ग में कितने रुद्राक्ष धारण करने चाहिये, रुद्राक्ष धारण का फल इत्यादि का वर्णन प्रस्तुत है ।

**अष्टम-दशम परिच्छेद**—अष्टम परिच्छेद में पञ्चाक्षरी विद्या का वर्णन किया गया है । जिस प्रकार शिव से बढ़कर कोई दूसरा तत्त्व नहीं है, उसी प्रकार पञ्चाक्षर (नमः शिवाय) से बढ़कर दूसरा मन्त्र नहीं है । 'शिव' नामक दो अक्षर परब्रह्म के प्रकाशक हैं । ॐकार के साथ इसे षड़क्षर मन्त्र भी कहा जाता है। इसके पश्चात् पञ्चाक्षर जप का विधान, जप के भेद, जपयज्ञ का माहात्म्य, मानस जप की श्रेष्ठता, समन्त्रक शिवपूजन की विधि और उसका माहात्म्य, पञ्चाक्षरी जप का फल, जप करने वाले आचार्यों की महिमा का वर्णन कर परिच्छेद समाप्त किया गया है ।

नवम परिच्छेद का विषय भक्तिमार्ग-क्रिया है । इसमें भक्ति के नव भेद, बाह्य और आभ्यन्तर की दृष्टि से भक्ति के दो प्रकार, भक्ति का अनेक जन्म-लभ्यत्व, मनो-वाक्-काय भेद से पुनः भक्ति के तीन प्रकार, पुनः तप, कर्म, जप, ध्यान और ज्ञान के भेद से पाँच प्रकार का शिवयज्ञ, वीरशैव मार्ग में दीक्षित भक्त के लिये नियम, लिङ्गी और अलिङ्गी के भेद एवं कर्त्तव्य, दानों में अन्न-जल-दान की श्रेष्ठता का वर्णन किया गया है । इसके अनन्तर उभयस्थल

में शिव और गुरु में अभेद की चर्चा की गयी है । तदनन्तर उल्लिखित त्रिविधसम्पत्ति स्थल में गुरु, लिङ्ग और जङ्गम शिवयोगी का विविध आयामों की दृष्टि से वर्णन प्रस्तुत है । चतुर्विधसराय स्थल में शिव का चरणामृत, उनको अर्पित बिल्वपत्र, माला, अन्न के ग्रहण का फल बतलाया गया है । अन्त में सोपाधि, निरुपाधि एवं सहज संज्ञक तीन प्रकार के दानों की महिमा बतलायी गयी है ।

दशम परिच्छेद का विषय माहेश्वर स्थल है । इसमें माहेश्वर की प्रशंसा, लिङ्गनिष्ठा, पूर्वाश्रय निरास, अद्वैत निराकरण, आह्वान वर्जन, अष्टमूर्ति निराकरण, सर्वगतत्व का खण्डन, शिव और भक्त दोनों की शिवता—इस प्रकार नव भेदों की चर्चा है । जो महेश्वर को सर्वश्रेष्ठ समझता है, वही माहेश्वर है । वह परस्त्री-परद्रव्य पराङ्मुख शिव के लिये प्राण-त्याग इत्यादि करने वाला होता है। इस माहेश्वर के द्वारा विधीयमान लिङ्गनिष्ठा का स्वरूप यह है कि भक्त उक्त माहेश्वर लिङ्ग को ही सब कुछ समझता है । वह प्राण-सङ्कट होने पर भी लिङ्ग-पूजा का महाव्रत नहीं छोड़ता । उसे वेदोक्त अग्निहोत्र आदि कर्म नहीं करने पड़ते। वह पूर्व स्वीकृत धर्मों का त्याग कर देता है । 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' की धारणा का परित्याग करने वाला वह लिङ्ग को पूज्य और अपने को पूजक समझता हुआ द्वैतभाव से रहता है । उसे शिव का आह्वान नहीं करना चाहिये, क्योंकि लिङ्ग के रूप में शिव सदा उसके साथ हैं । पृथ्वी आदि आठ तत्त्व शिव से भिन्न हैं । इसीलिये वह सर्वगत होते हुए भी लिङ्ग में विशेष रूप से अधिष्ठित रहते हैं । भिन्न रूप में उनकी पूजा करते हुए भी पूजक को यह भावना करनी चाहिये कि शिव सर्वव्यापी है । ऐसा होते हुए भी वे अपने भक्तों के हृदय में विशेष रूप से स्थित होकर भासते हैं ।

**एकादश-त्रयोदश परिच्छेद**—एकादश परिच्छेद में मुख्य प्रसादी स्थल है। दूसरा गुरुमाहात्म्य इसके बाद लिङ्गप्रशंसा, जङ्गमगौरव, भक्तमाहात्म्य, शरणकीर्तन और शिवप्रसादमाहात्म्य—इस प्रकार इसमें सात स्थल (= उपपरिच्छेद) हैं । प्रसादीस्थल में मन की निर्मलता, निर्मलता की प्राप्ति के उपाय, निर्मलता से लाभ की चर्चा की गयी है । गुरुमाहात्म्य में गुरु और शिव में अभेद एवं ऐसी धारणा से लाभ का वर्णन है । तीसरे स्थल में लिङ्ग का स्वरूप, ब्रह्म ही लिङ्ग है, परमा शक्ति उसकी पीठ है, दोनों का समायोग विश्वलिङ्ग है । इसकी उपासना से परम ऐश्वर्य मिलता है । शिवयोगी लोग जङ्गमलिङ्ग होते हैं। कामादि दोषरहित शिवज्ञानी शिवचिन्तनपरायण ही वास्तविक जङ्गमलिङ्ग है। भक्तमाहात्म्य परिच्छेद में भक्त का लक्षण, शिव एवं भक्त में अभेद एवं उनका वैशिष्ट्य बतलाया गया है । शरणस्थल में शरण की महिमा, शरणार्थी का स्वरूप, शिवप्रपत्ति का महत्त्व बतलाया गया है । प्रसादमहत्त्व-स्थल का विषय शिव-प्रसाद का स्वरूप, उसकी महिमा का वर्णन कर परिच्छेद का उपसंहार किया गया है।

द्वादश परिच्छेद प्राणलिङ्गीस्थल के नाम से उद्धृत है । इसमें पाँच अवान्तर स्थल हैं—प्राणलिङ्ग, प्राणलिङ्गार्चन, शिवयोगसमाधि, लिङ्गनिजस्थल तथा अङ्गलिङ्गिस्थल । प्राण और अपान के समाघात से कन्द के मध्य से उठी हुई ज्योति को प्राणलिङ्ग कहा जाता है, जो बाह्य लिङ्ग को छोड़कर चित् लिङ्ग का परामर्श करता है, वह प्राणलिङ्गी कहा जाता है । ऐसे प्राणलिङ्ग की हृदयकमल में अर्चना प्राणलिङ्गार्चन है । इसके लिये क्षमा, विवेक, सत्य आदि गुणों का उपचार के रूप में प्रयोग होता है । शिवयोगसमाधि स्थल में समाधिस्थ का लक्षण, बहिर्वासना के अपसारण के उपाय का वर्णन है । लिङ्गनिज स्थल में लिङ्गस्वरूप की चर्चा, लिङ्ग का महत्त्व तथा अपना उसी रूप में ध्यान करने की बात कही गयी है । अङ्गलिङ्गीस्थल में यह बतलाया गया है कि ज्ञानरूपी अङ्ग और ज्ञेयरूपी लिङ्ग ये दोनों जिसके पास हैं, वह अङ्गलिङ्गी कहा जाता है। जो इन दोनों से शून्य है, उसकी मुक्ति नहीं होती ।

त्रयोदश परिच्छेद में शरण स्थल, तामसनिरसन स्थल, निर्देश स्थल एवं शीलसम्पादन स्थल की बात कही गयी है । पतिव्रता स्त्री की भाँति जो शिव को पति और अपने को पत्नी समझता हुआ तथा अन्य आराध्य देवताओं के प्रति विमुख है, उसे शरणस्थलवान् कहा जाता है । गुरु के द्वारा इस भक्त के अन्दर जब वर्तमान समस्त तमोभाव निरस्त कर दिये जाते हैं, तो वह तामसनिरासक कहा जाता है । जिसका ज्ञान तमोमिश्रित है, उसको मुक्ति नहीं मिलती। इसलिये जो शम-दम आदि से युक्त है, वह सात्त्विक महायोगी कहलाता है । इसी प्रकार शिवमय प्रपञ्च में सर्वत्र द्वेष भावना रखने वाला राजस एवं सर्वत्र असत्य भावना रखने वाला तामस शिवयोगी होता है। इनमें प्रथमकोटि का योगी सर्वोत्तम है । ऐसा व्यक्ति जिस ज्ञान को बतलाता है वह ज्ञान निर्देश कहलाता है । ऐसा निर्देश देने वाला ही वास्तविक गुरु है, वही शिवत्वलाभ कराने में समर्थ है । शिवतत्त्व की जिज्ञासा, उनके प्रति स्थिर भावना शील के नाम से अभिहित होती है । इस प्रकार शिवैक्यज्ञान, शिवध्यान, शिवप्राप्ति के लिये उत्कण्ठा यह सब शील कही जाती है । ऐसा भक्त ही शिवलिङ्गैक्यवान् कहा गया है ।

**चतुर्दश-षोडश परिच्छेद**—चतुर्दश परिच्छेद में ऐक्य, आचार सम्पत्ति आदि चार स्थल हैं । शरणवान् भक्त प्राण आदि लिङ्ग के योग से अतिशय सुख को प्राप्त कर शिव के साथ ऐक्य वाला हो जाता है । विषयानन्द-पराङ्मुख वह शिवानन्द के सागर में निमज्जन करता रहता है । उसको संसार का भान नहीं होता, क्योंकि भेदरूपी बिल में सोने वाले संसाररूपी सर्प के लिये शिवैक्य-भावना बाधक औषधि है । जो शिवैक्यभाव को प्राप्त है, उसे कर्मफलों का भोग नहीं करना पड़ता । इस दशा में ब्राह्मण-चाण्डाल, पापी-पुण्यात्मा एक समान हो जाते हैं । उसके कर्मबीज शिवज्ञानाग्नि से दग्ध हो जाते हैं । उसके गमन आदि समस्त कर्म शिवाराधन हो जाते हैं । वह इस विश्व को शिवमय देखता है । शिव और विश्व दोनों में उसे परस्पर आधाराधेयभाव की प्रतीति होती रहती है । शिव में लीन उसका निराकुल हृदय जब वृत्तिशून्य हो जाता

है, तो वह मुक्त हो जाता है । गुरु, शिव और शिष्य का एक रूप में स्मरण सहभोजन कहा जाता है । जो ऐसा नहीं समझता वह विश्वभोजक नहीं है । जब वह पराहन्ता रूप पावक में इदन्ता का होम कर देता है तो उसे विश्वहोमी कहते हैं । समस्त विश्व को 'अहम्' रूप में देखना पूर्णाहन्ता कही जाती है।

**पञ्चदश परिच्छेद** में दीक्षागुरु, शिक्षागुरु आदि नव स्थलों का वर्णन किया गया है । जो शिवज्ञान दे और त्रिविध मल का क्षय करे, उसे दीक्षा कहते हैं। उस विषय में गुरु दीक्षागुरु कहा जाता है । 'गु' अर्थात् गुणातीत, 'रु' अर्थात् रूपातीत, जो इसका ज्ञान कराये वह गुरु कहलाता है । जो शास्त्र के अर्थ को समझकर उसका संग्रह करे तथा स्वयं आचरण करे और दूसरों को उस दिशा में प्रेरित करे, उसे आचार्य कहते हैं । जो समस्त वस्तुओं में अखण्ड चैतन्य की अभिव्यक्ति करता है, वह गुरु विश्वभासक होता है । जो दीक्षागुरु है वही शिष्य का बोधक होने से शिक्षागुरु भी है । इस प्रकार ज्ञानदीपिका से शिष्य के हृदय को प्रकाशित करने वाला गुरु दुर्लभ होता है, जो व्यक्ति शिवरूपानुसन्धायी ज्ञान को देता है, वह ज्ञानगुरु नाम से अभिहित होता है । सूर्य केवल बाह्य अन्धकार दूर करता है, किन्तु ज्ञानगुरु बाह्य और आभ्यन्तर दोनों अन्धकारों का नाशक है । ज्ञानगुरु के विशेष ज्ञान के द्वारा सारी क्रियायें जिसमें लीन हो जाती हैं, उसे क्रियालिङ्ग कहते हैं । योगी लोग समस्त क्रियायों का त्याग कर केवल लिङ्गपूजा में तत्पर रहते हैं, इस कारण क्रियालिङ्ग का विशेष महत्त्व है । ऐसा करते-करते एक स्थिति ऐसी आती है, जब क्रिया और भाव दोनों लिङ्ग में लीन हो जाते हैं । इसे भावलिङ्ग कहा जाता है । इस दशा में परमेश्वर भक्त के भावमात्र से प्रसन्न होते हैं । इस प्रकार आन्तर भावपूजा सर्वोत्कृष्ट है । उसे ज्ञानी जन ही करते हैं । यहाँ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र आदि भेद समाप्त हो जाता है । परबोध ही ज्ञान का विषय बनता है । ऐसे बोध से सम्पन्न व्यक्ति को ज्ञानलिङ्गी और बोध को ज्ञानलिङ्ग कहते हैं ।

भावलिङ्ग का ज्ञापक ज्ञान जिस ज्ञान में लीन हो जाता है, उस ज्ञान वाला व्यक्ति 'स्वयं' कहा जाता है । वह संसार में रहते हुए भी परानन्द में लीन रहता है । शिव का ध्यान, शिव का ज्ञान, भिक्षा एवं एकान्त वास, ये ही उसके कर्म होते हैं । ऐसा स्वयंलिङ्गयुक्त साधक जब काम, क्रोध आदि से रहित सर्वत्र समबुद्धि वाला होकर 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' की भावना करता रहता है, तो उसे 'चर' कहते हैं । वह जब स्वयंमात्र होकर सर्वत्र स्वयं को ही देखता है, तो उसका ऐसा बोध परबोध कहा जाता है । वह वर्ण, आश्रम, धर्म आदि से परे होकर अपने को ही सर्वोत्कृष्ट समझता है । ऐसा शिवयोगी अपने दर्शन-स्पर्शन से अज्ञानियों को भी मुक्त कर देता है । वह निरञ्जन एवं जीवन्मुक्त होकर भी सामान्य जनवत् व्यवहार करता है ।

**षोडश परिच्छेद** माहेश्वर के वर्णन से अलंकृत है । इस माहेश्वर स्थल में नव खण्ड हैं । उनके नाम—क्रियागम, भावागम, ज्ञानागम, सकाय, अकाय,

परकाय, धर्माचार, भावाचार और ज्ञानाचार हैं । क्रियागम स्थल में शिवपूजा की चर्चा है । जिस प्रकार विना अरणिमन्थन के अग्नि प्रकट नहीं होती, उसी प्रकार विना पूजा के शिव का साक्षात्कार नहीं होता । इसलिये गुरु का आदेश लेकर परमेश्वर की पूजा करनी चाहिये । उनकी पूजा से समस्त देव पूजित होते हैं । ज्ञान और क्रिया दोनों दो पङ्खों के समान है । एक से भी विहीन यह जीवरूपी पक्षी मोक्षाकाश में विचरण नहीं कर सकता । ऐसा अभ्यास करते-करते भावशुद्धि हो जाती है। इस स्थिति में सर्वत्र पूर्ण माहेश्वर की ही भावना होती है । भाव ही वह चक्षु है, जिससे शिव को देखा जा सकता है । ऐसा भक्त परम ज्ञानी हो जाता हैं । ज्ञानरहित कर्म बन्धन का कारण होता है । ज्ञान ही मुक्ति देता है और वह शास्त्र के अभ्यास, गुरु के उपदेश, सत्सङ्ग आदि से प्राप्त होता है । देह तथा कर्म के अभिमान से रहित योगी का शरीर आत्मसदृश होता है। उसके द्वारा यह लोक सकाय कहा जाता है, क्योंकि विना शरीर के योगी संसारी जनों को सन्मार्ग पर नहीं ला सकता । मूर्त्ति के माध्यम से देवता की पूजा की भाँति देह के माध्यम से ही योगी भी लोक में पूज्य होता है । तपस्या इत्यादि समस्त कार्य का सम्पादन योगी शरीर से ही करता है, अत: उसे शरीर का त्याग नहीं करना चाहिये । सशरीर होते हुए भी वह, शरीर आदि के प्रति भेद-बुद्धि एवं ममत्वाभिमान से रहित होने के कारण, अकाय कहा जाता है । वह अपने को मनुष्य, देवता आदि नहीं बल्कि शिव ही समझता है । चूँकि प्रकृति इसके वश में रहती है और माया का इसे स्पर्श नहीं रहता इसलिये यह सच्चिदानन्द-स्वरूप परकाय होता है । पराहन्ता अथवा पूर्णाहन्ता को प्राप्त हुआ वह योगी अखिल विश्व को स्वात्मरूप या शिवरूप में ही देखता है । फलत: वह निरवच्छिन्न होता है। उस परकाय योगी का जो आचरण होता है, वह धर्माचार कहलाता है । अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, दया, क्षमा, दान, पूजा, जप और ध्यान ये धर्म हैं। इनका अनुसरण करने वाला अहङ्कार-ममकार से रहित होता है । ऐसा होकर भी योगी को चाहिये कि वह धर्माचरण का त्याग न करे । उक्त धर्माचारसम्पन्न शिवयोगी का भाव ही सामान्य जनों का भावाचार होता है । भाव से मन:शुद्धि होती है और भाव की शुद्धि कर्म से होती है । इसलिये योगी को भाव का त्याग नहीं करना चाहिये । शिव-भावना के द्वारा समस्त कार्यों को करने वाला महायोगी गुण-दोष से लिप्त नहीं होता। स्वयं को, संसार को तथा परशिव को एक समझने वाला ही वास्तविक शिवद्रष्टा है । ऐसे योगी का ज्ञानाचार ही साधारण लोगों के लिये ज्ञानाचार कहा जाता है । शिवाद्वैत-भावना ही ज्ञान है । ऐसा समझ कर जो संसार में व्यवहार करता है, वह ज्ञानाचारी कहा जाता है । वह समस्त लोगों को ज्ञान से युक्त करता है। अद्वैत भक्ति से युक्त इस शिवयोगी की समस्त क्रियायें केवल क्रियामात्र होती है, उनसे बन्धन या संसार की उत्पत्ति नहीं होती।

**सप्तदश-अष्टादश परिच्छेद**—सत्रहवाँ परिच्छेद प्रसादी स्थल के नाम से प्रसिद्ध है । इसमें नव स्थल हैं । जिनके नाम हैं—कायानुग्रह, इन्द्रियानुग्रह, प्राणानुग्रह,

कायार्पित, करणार्पित, भावार्पित, शिष्यस्थल, सुश्रूषास्थल और सेव्यस्थल। अपने शरीर का दर्शन कराते हुए शिवयोगी जब लोगों के ऊपर अनुग्रह करता है, तो वह कायानुग्रह कहा जाता है । ऐसा इसलिये होता है कि शिव स्वयं योगी के शरीर में आविष्ट होकर अनुग्रह करते हैं । इस प्रकार शिव एवं शिवयोगी दोनों शरीर के प्रति अनासक्त होते हैं । इन्द्रियों का परशिव से अभेद ज्ञान इन्द्रियानुग्रह कहलाता है । ऐसी स्थिति में योगी अन्तःकरण में शिव का अनुभव करते हुए कभी-कभी क्षणमात्र के लिये बाह्य पदार्थों का भी अनुभव करता है। उसे जरा-मरण का भय नहीं रहता । वह इन्द्रियों के साथ प्राण को भी मन से संश्लिष्ट कर शिवभावना करता रहता है । इन्द्रियानुग्रहसम्पन्न योगी जब प्राणवायु को निरुद्ध कर तात्पर्य को देखता है, तब वह प्राणानुग्रह कहा जाता है । तात्पर्यदर्शन का अर्थ है—परम कारण शिव में प्राण को लीन कर देना । प्राणवृत्तियों के लीन होने पर मन शान्त हो जाता है, किन्तु अपने शक्ति-संस्कार के बल से योगी शरीरयात्रा करता रहता है । वस्तुतः उसका शरीर रहते हुए भी नहीं रहता है, क्योंकि उसे निज कायाभिमान नहीं रहता । यही कायार्पित कहा जाता है । शिव के लिये स्वशरीर के अर्पण के फलस्वरूप वह योगी शिव हो जाता है । शरीर का समस्त सुखः-दुख शिव का हो जाता है । करणार्पित स्थल का विषय है, समस्त इन्द्रियों का शिवार्पण । विषय-सुख की अनुभवित्री इन्द्रियों का शिवार्पण करने वाला योगी करणार्पक कहा जाता है । इन्द्रियों का प्रधान मन है । उसके वशीकृत होने पर सब इन्द्रियाँ वश में हो जाती हैं । चित्त एवं जगत् की चिदग्नि में आहुति देने पर संसार नहीं रहता और शिवयोगी मुक्त हो जाता है । इसी प्रकार निश्चल भाव से शिव के लिये समस्त भावों का अर्पण भावार्पित कहा जाता है । मन में सदा भावनायें उत्पन्न होती रहती हैं । ये ही बन्धन का कारण है । 'शिवोऽहम्' की भावना चित्तस्थ अशुद्ध भावनाओं को नष्ट कर देती है । फिर भोक्ता, भोग्य और भोग यह त्रिपुटी नष्ट हो जाती है । समस्त कर्म शिवार्चन, समस्त वचन शिवकीर्तन हो जाता है—'यद्यत् कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो तवाराधनम् ।' परकाय शिवयोगी के द्वारा जो शासनीय होता है, वह शिष्य है । शम, दम, तप, शील, सत्यवाक्त्व, समदृष्टि, गुरु और शिव में तुल्यभाव, ये सब उत्तम शिष्य के लक्षण हैं । शिष्य को चाहिये कि वह गुरु की आज्ञा का उल्लंघन न करे । ऐसे शिष्य को जब गुरु निर्देश करते हैं कि 'तुम शिव हो', तब वह मुक्त हो जाता है। परकाय गुरु के द्वारा उपदिश्यमान यह शिष्य जब उस गुरु की सेवा में लगा रहता है, तब उसे सुश्रूषु कहते हैं । शिष्य केवल सेवा ही नहीं करता, वह प्रश्न-प्रतिप्रश्न भी करता रहता है कि कौन सा परमतत्त्व ज्ञेय है? किसके साक्षात्कार से मुक्ति होती है— इत्यादि । उत्तर में गुरु कहता है—'शिव ही ज्ञेय है । तुम शिव हो । शिव का श्रवण-चिन्तन-मनन करो । इससे मुक्तिलाभ होगा ।' गुरु के इस प्रकार के उपदेशामृत का पान कर सुश्रूषु शिष्य जब शिवतत्त्व का ज्ञान प्राप्त कर लेता है, तब वह सेव्य कहा जाता है । गुरु के उपदेशानुसार आचरण

करने से वह गुरुवत् पूज्य हो जाता है । इसका परिणाम यह होता है कि वह शिष्य भी अपने दृष्टिपात से सामान्य जनों को मोक्षमार्ग पर ले जाने में समर्थ हो जाता है और ले भी जाता है ।

**अठारवाँ परिच्छेद** प्राणलिङ्गस्थल वाला है । इसमे आत्मस्थल, अन्तरात्मस्थल, परमात्मस्थल, निर्देहागमस्थल, निर्भावागमस्थल, नष्टागमस्थल, आदिप्रसादस्थल, अन्त्यप्रसादस्थल एवं सेव्यप्रसादस्थल हैं । सेव्यस्थल जब जीवभाव का त्याग कर तत्त्व के रूप में भावना का विषय होता है, तब इसे आत्मा कहते हैं । यह आत्मा बाल के अग्रभाग का शतांश रूप है । प्राक्तन कर्मरूपी पाश से आबद्ध होकर यह जीव होता है तथा अहङ्कार से सम्बद्ध होने के कारण शरीरवान् बनता है । अपने मूल रूप में यह निर्देह एवं निर्मल है । यह अनाम और अरूप है। देहधारी होकर यह पुष्करपलाश के सदृश देह से असंसक्त है । ऐसी स्थिति में भी वह योग के बल से शिंव का साक्षात्कार करता रहता है । यह अन्तरात्मा ही निर्मल होकर परमात्मा हो जाता है । शिव ही सर्वव्यापी एवं उत्कृष्टतम आत्मतत्त्व होने के कारण परमात्मा है । वह अपनी धूमावती आदि शक्तियों के द्वारा विश्व में पञ्चकृत्य करता हुआ स्थित है । परमात्मस्थल के बाद निर्देहागमस्थल का वर्णन है । अहन्त्व और ममत्व दोनों का निरास होने के बाद देह के स्थूलत्व आदि धर्म का योगी को भान नहीं होता । ऐसा योगी निर्देह कहा जाता है । यद्यपि सामान्य लोगों की दृष्टि में वह सदेह रहता है किन्तु यथार्थत: वह देहभावना एवं देहविकार से परे रहता है । सर्वव्यापी परंमात्मा के साथ अभिन्न होने पर वह परिच्छिन्न देहकर्मों से प्रभावित हो ही नहीं सकता। यह शिवयोगी निर्देहतत्त्व के परिणामस्वरूप राग-द्वेष आदि भावों से रहित हो जाता है । 'अहम्' और 'ब्रह्म' ये दो भाव हैं । चिदाकाश में दोनों के एक होने पर निर्भाव की स्थिति होती है । वाणी और मन की सीमा से परे शून्य चिदाकाश में अपने अस्तित्व का लय करने वाले योगी के लिये भावना की कल्पना असम्भव है । ऐसी स्थिति में जब उसका ज्ञाता-ज्ञान-ज्ञेय रूप त्रिपुटी-भाव नष्ट हो जाता है, तब उसे नष्टागम कहते हैं । त्रिपुटी की स्थिति द्वैतता में रहती है । अद्वैत होने पर उसे स्व का भी भान नहीं होता, फिर त्रिपुटी या त्रिपुटीमय प्रपञ्च और उसके भान की क्या बात! अद्वैत-भावना के अनन्तर शिवयोगी के लिये शिवत्व पद की प्राप्ति अवशिष्ट रहती है । उसके लिये शिव की कृपा आवश्यक होती है । जिस प्रकार सूर्य को देखने के लिये सूर्य की किरणें आवश्यक होती हैं, उसी प्रकार शिवपद प्राप्त करने के लिये शिव की कृपारूपी किरण अनिवार्य होती है । शिवत्व का साक्षात्कार और संसारत्व की निवृत्ति एक ही बात है । संसार की निवृत्ति का दूसरा नाम 'अन्त्य' है । संसार मायाकृत है। इसका अन्त चिदाकाश-दर्शन से होता है । चिद्व्योम में प्रतिष्ठित होने पर संसार नहीं रहता । यह दशा सबके सेव्य शिवरूपी गुरु की प्रसन्नता से प्राप्त होती है । गुरु ही परम तत्त्व है । उसके साथ ऐक्य को प्राप्त होने के बाद कुछ भी प्राप्तव्य नहीं रहता । यह स्थिति नित्यतृप्ति की होती है ।

**एकोनविंश-एकविंश परिच्छेद**—उन्नीसवाँ परिच्छेद शरणस्थल के नाम से प्रसिद्ध है । इसमें बारह भाग हैं । उनके नाम—दीक्षापादोदक, शिक्षापादोदक, ज्ञानपादोदक, क्रियानिष्पत्तिक, भावनिष्पत्तिक, ज्ञाननिष्पत्तिक, पिण्डाकाशस्थल, बिन्द्वाकाशस्थल, महाकाशस्थल, क्रियाप्रकाशनस्थल, भावप्रकाशनस्थल तथा ज्ञानप्रकाशनस्थल हैं । चूँकि दीक्षा के द्वारा द्वैतभाव नष्ट हो जाता है और गुरु एवं शिष्य के विषय में ऐक्यभावना हो जाती है, अत: इसे दीक्षापादोदक कहा गया है । 'पाद' का अर्थ होता है—निर्मल परमानन्द और 'उदक' का अर्थ है—ज्ञान । दीक्षा के द्वारा ज्ञान और निर्मल आनन्द अभिन्न हो जाता है । परासंवित् से युक्त शिवयोगी परानन्द को प्राप्त कर सर्वत्र अभेद का अनुभव करता है । यह ज्ञानानन्द केवल गुरुकृपा से प्राप्त होता है ।

पूर्वोक्त ज्ञान का मनन और गुरुशिष्य की एकरूपता का ज्ञान इन दोनों की समरसता शिक्षापादोदक कहा जाता है । इसका परिणाम यह होता है कि शिवयोगी विषयानन्द से पराङ्मुख होकर निजानन्द-सागर में निमज्जन करने लगता है, क्योंकि विषयानन्द उस परानन्द की कणिकामात्र होता है । ऐसे आनन्दमय योगी की समस्त क्रियायें फल नहीं देतीं । वह ज्ञानी कर्म करता हुआ भी उनसे उसी प्रकार लिप्त नहीं होता—जैसे घृत आदि का स्वाद लेने वाली जिह्वा उससे लिप्त नहीं होती । जिस शिवयोगी के अन्दर प्रतीत होने वाले भाव भी कल्पित हों, वह भाव निष्पत्तिमान् होता है । यद्यपि उसका भाव से सम्बन्ध नहीं होता तथापि उसे तारक शिव के प्रति अद्वैत भावना करती चाहिये, क्योंकि उसका वह भाव अन्य भक्तों के लिये तारक होता है । विना भाव के ज्ञान नहीं, विना ज्ञान के भाव नहीं । इसलिये योगी को चाहिये कि वह दोनों का आश्रयण करे। इन दोनों का कारक मन होता है । मन जब लक्ष्य को प्राप्त कर परतत्त्व में विलीन हो जाता है, तब उसका ज्ञान स्वप्नवत् हो जाता है । ऐसा ज्ञानी ज्ञाननिष्पत्तिमान् कहा जाता है । जिस प्रकार जागने पर स्वाप्न पदार्थ और उसका ज्ञान लुप्त हो जाते हैं, उसी प्रकार आत्मप्रकाश होने पर संसार और उसका ज्ञान दोनों विलुप्त हो जाते हैं । ऐसी दशा में अखण्ड आनन्दस्वरूपा संवित् शेष रह जाती है ।

पिण्डाकाशस्थल का स्वरूप बतलाते हुए कहा गया है कि जैसे आकाश के घटावच्छिन्न, मठावच्छिन्न होने पर भी उसकी पूर्णता अक्षुण्ण रहती है, उसी प्रकार इस पिण्ड में स्थित आत्मा की पूर्णता में कोई कमी नहीं होती । परमेश्वर पराकाश के समान है । वही प्राणियों के शरीर में स्थित हृदयगुहा में भी रहता है। योगी को चाहिये कि वह परमेश्वर और जीव का पराकाश एवं पिण्डाकाश के समान अभेद ध्यान करे । सदाशिवतत्त्व से लेकर पृथ्वी तक स्थित समस्त तत्त्वों का मूलकारण व्यापक परशिव है । उसका बिन्दु के रूप में ध्यान करना चाहिये। यही बिन्द्वाकाश है । यह आकाश और आत्मा दोनों एक सदृश हैं । आकाश से उत्पन्न वायु जैसे एक होता हुआ भी सर्वत्र सब रूपों में तत्तदाकार ग्रहण करने के बाद भी उनसे परे रहता है, वैसे ही परमेश्वर भी सर्व शरीरों में

जीव रूप में स्थित होकर भी इनसे परे है । यही बिन्द्वाकाश है । जिस प्रकार पिण्ड एवं ब्रह्माण्ड में स्थित दोनों आकाश परस्पर अभिन्न हैं, उसी प्रकार शिवयोगी के चेतन जीवात्मा से परमात्मा का कोई भेद नहीं है । इसको महाकाशस्थल कहा जाता है । परानन्दरूपिणी संवित् ही परमाकाश है । शरीरावच्छिन्न जीव भी वही है । सिन्धु और उसकी लहरों के समान परमात्मा, जीवात्मा तथा विश्व एक और अभिन्न है । भेद का भासन उपाधि के कारण होता है । जो चिदाकाशरूपी परिपूर्ण शिव का आत्मा के रूप में अनुसन्धान करता है, वह क्रियाप्रकाशवान् होता है । ऐसी स्थिति में योगी की अन्य क्रियायें लुप्त हो जाती हैं—ऐसा नहीं है । उसके द्वारा सम्पद्यमान तथा अन्य समस्त जागतिक क्रियाओं को वह गन्धर्वनगरवत् तुच्छ समझता है । जिस प्रकार समुद्र में तरङ्ग आदि समुद्र से भिन्न नहीं होतीं, उसी प्रकार बुद्धि आदि भाव भी शिवयोगी के चैतन्य से भिन्न नहीं होते । वे शिवमय ही होते हैं । अज्ञानतिमिर के दूर होने पर योगी की समस्त क्रियायें शिवात्मक हो जाती हैं, सारे भाव शिवात्मक हो जाते हैं । इस ज्ञान के प्रकाशन में 'तत्त्वमसि' महावाक्य में जैसे भागत्याग-लक्षणा के द्वारा अखण्ड चैतन्य का बोध होता है, वैसे ही अखण्ड शिवता का भान होता है। शिवतत्त्व ज्ञान का विषय नहीं है, उसको आत्मा से अभिन्न समझना ही ज्ञान कहलाता है। यही अद्वैत ज्ञान मोक्ष का कारण होता है । उस समय संसार नहीं रहता।

**बीसवें परिच्छेद** को ऐक्यस्थल नाम दिया गया है । इसके अन्तर्गत नवस्थलों की चर्चा की गयी है । वे हैं—स्वीकृतप्रसादैक्यस्थल, शिष्टोदनस्थल, चराचरलय-स्थल, भाण्डस्थल, भाजनस्थल, अङ्गालेपस्थल, स्वपराज्ञास्थल, भावाभावविनाशस्थल तथा ज्ञानशून्यस्थल ।

ज्ञानप्रकाश से सम्पन्न योगी के अन्दर जब मुख्यार्थ और लक्ष्यार्थ दोनों का अभाव हो जाता है, तब वह पूर्णज्ञानप्रसाद वाला हो जाता है । वैसी स्थिति में वह प्रमाता-प्रमेय-प्रमाणरूप त्रिपुटी में समवायेन वर्तमान संवित् का साक्षात्कार करता हुआ स्वस्थ हो जाता है । पूर्णज्ञानी उस शिवयोगी को संसार सर्वत्र शिवमय दिखलाई देता है । तब योगी समस्त ऐन्द्रिय विषयों का चिदग्नि में होम कर निर्मल हो जाता है एवं परानन्दमय होकर विषयों का भोग करता है। माया को ओदन कहा गया है । जैसे चावल उदरस्थ होकर रक्त आदि के रूप में परिणत होकर नश्वर शरीर को पुष्ट करता है, वैसे माया भी इस संसार में नानारूपों में प्रकट होकर इसको पुष्ट करती है । जब वह चित्लिङ्ग में लीन हो जाती है, तब उसे शिष्ट कहते हैं । माया संसारीजनों की स्वामिनी एवं योगीजनों की किङ्करी होती है, क्योंकि महात्मा शिवयोगी चित्स्वरूपज्योतिर्लिङ्ग में निमग्न रहता है । ऐसे योगी के द्वारा भुज्यमान विषय चिदात्मा में लीन हो जाते हैं । जैसे अग्नि इन्धन को जलाकर स्वयं स्वस्थ हो जाती है, ऐसे ही शिवयोगी देहधारी होता हुआ भी निर्देही हो जाता है और चराचरात्मक जगत् में स्थित मलशक्ति का विनाशक बन जाता है । जैसे जागने पर स्वप्न जगत् अदृश्य या नष्ट हो

जाता है, वैसे ही आत्मप्रबोध होने पर सम्पूर्ण संसार नष्ट हो जाता है, अर्थात् तब योगी के लिये संसार वैसा नहीं रह जाता, जैसा सामान्य संसारीजनों के लिये होता है । वाणी और मन से परे तुरीयातीत अवस्था को प्राप्त योगी चिदानन्दमय शिव के अतिरिक्त कुछ नहीं जानता ।

शिवयोगी के विचाररूप परबिन्दु का दूसरा नाम भाण्डस्थल है । यह परमशिव रूप योगी की विमर्शकला है, जिसमें समस्त विश्व मयूराण्डरसन्यायेन प्रच्छन्न रहता है । यही शब्दब्रह्म है । यही पराऽहन्तारूप विमर्श है । इस विमर्शरूपी भाण्ड में सम्पूर्ण विश्व को विलीन कर योगी मुक्त रहता है । निखिल ब्रह्माण्ड का कारणभूत विमर्श जिसमें भासित होता है, उस 'अहं' में अकार शिव हैं, हकार शक्ति है। इस प्रकार 'अहम्' पद में शिवशक्ति दोनों समरस होकर रहते हैं । इस अहन्ता में सम्पूर्ण विश्व वटबीज में निहित वृक्ष की भाँति अव्यक्त रहता है। अहन्तामय योगी विश्वात्मा होकर भासित होता है । अङ्गालेप का अर्थ है वह रूप जो देशकाल आदि से अवच्छिन्न न होते हुए चिदानन्दमय होता है । जैसे धूम आदि से आकाश लिप्त नहीं होता, वैसे ही योगी भी संसार से लिप्त नहीं होता। उसके लिये विधि-निषेध आदि कुछ भी नहीं रहते । वह योगी सर्वाकार होता हुआ जीवन्मुक्त रहता है ।

स्वपराज्ञस्थल में अपने और पराये के अज्ञान की बात कही गयी है । शिवयोगी जब अपने को अप्रमेय चिदद्वैत तत्त्व में विलीन कर देता है, तो उसे स्व एवं पर का भान नहीं होता । वह विजातीय, सजातीय और स्वगत तीनों भेदों से शून्य हो जाता है । समस्त द्वन्द्वों से परे उसको स्वपराज्ञस्थल कहते हैं । इस प्रकार जो 'त्वम्' और 'अहम्' के भाव से शून्य हो जाता है, वह भावाभाव के लय का स्थल हो जाता है । 'अहं' भाव और 'स्व' के भाव से रहित वह जीवन्मुक्त जब चित्स्वरूप हो जाता है, तब उसके लिये सुख-दुःख आदि का न भाव होता है न अभाव। जैसे घी में घी, तेल में तेल, दूध में दूध डालने पर पार्थक्य नहीं रहता, उसी प्रकार शिवयोगी और परब्रह्म में विभाग नहीं रहता । स्वयं विभाग का भी अस्तित्व नहीं रहता । केवल चिदानन्द रूप उस तत्त्व में विशेषण सम्भव नहीं होता । कार्य-कारण, शेष-शेषी आदि समस्त सम्बन्ध शून्यता को प्राप्त हो जाते हैं । ऐसा व्यक्ति ज्ञानशून्यस्थल कहा जाता है।

भगवान् शिव ने भगवती पार्वती को जिस अद्वैत आनन्द शिव धर्म का उपदेश दिया था, गणेश्वर रेणुकाचार्य ने महर्षि अगस्त्य को यह उपदेश सुनाकर मौन धारण कर लिया । तत्पश्चात् मुनि अगस्त्य ने कहा—हे शिवज्ञान के महासागर! आचार्य! आपके मुख से यह निर्मल शास्त्र अवतीर्ण हुआ । इसे सुनकर मेरा चित्त अतीव प्रसन्न हो गया । मैं शिवज्योति का साक्षात्कार कर रहा हूँ । तपस्या के प्रभाव एवं शङ्कर की कृपा के विना कौन इसको सुनने का अधिकारी हो सकता है । आप मुझे कृतकृत्य करने के लिये यहाँ आये, अतः मेरा जन्म सफल हो गया। मैं पाशबन्धन से मुक्त हो गया । मेरी तपस्यायें फलीभूत हो गयीं । अगस्त्य के वचन को सुनकर रेणुकाचार्य ने कहा—हे मुनिशार्दूल! आपके

अतिरिक्त दूसरा कौन इस शिवशास्त्र को जानने का अधिकारी हो सकता है । इस तन्त्र के आप एकमात्र अधिकारी हैं । शिवप्रबोध का ऐसा साधन अन्यत्र कहीं नहीं है । सर्वानुग्रह शिव ने लोकमङ्गल के लिये इसका प्रवचन किया । इसे आप शिष्यों की परीक्षा करने के बाद ही उन्हें दें । अपरीक्षित अयोग्य को कभी मत दीजिये। इस शास्त्र का आप भूतल पर प्रचार-प्रसार करिये ।

उपर्युक्त प्रवचन कर अगस्त्य के देखते-देखते गणेश्वर रेणुक शिव का मन में ध्यान करते हुए अन्तर्हित हो गये । तत्पश्चात् स्वेच्छा से शरीर धारण करने वाले गणेश्वर रेणुक लङ्का में पहुँच गये । सर्वागमवेत्ता उन गणेश्वर को आया हुआ देखकर विभीषण उनको अपने महल में ले गये एवं भद्र आसन पर बैठाकर पाद्य, अर्घ्य आदि समस्त उच्च उपचारों से उनकी पूजा की । फिर विभीषण स्वयं उनके आसन के पास बैठ गये । विभीषण ने हाथ जोड़कर कहा—हे गणनायक! आप शिव की आज्ञा से इस पृथ्वी पर अवतीर्ण हुए, ऐसा मैंने सुना था । मेरे सौभाग्य से साक्षात् महेश्वररूप आप मेरे घर स्वयं पधारे । इस कारण मेरी नगरी लङ्का और मैं स्वयं कृतार्थ हो गये । ऐसा सुनकर गणेश्वर ने विभीषण से कहा—हे राक्षसेन्द्र! लोग आपको समस्त शास्त्र के तत्त्वज्ञ तथा परम धर्मपरायण कहते हैं । इसीलिये कैलास जाते समय मैं आपके पास आ गया । आप मुझसे मनोवाञ्छित वर माँगिये । विभीषण ने कहा— हे भगवन्! सुकृत जब परिपक्व हो जाता है, तब वह स्वयं फल देता है फिर भी मुझे एक वर दीजिये । मेरे भाई रावण ने युद्ध में रामशर से आविद्ध होने पर मुझे बुलाया और कहा—हे विभीषण! मैने इस लङ्का में नव करोड़ शिवलिङ्गों की स्थापना का सङ्कल्प किया था । छ करोड़ की तो मैने स्थापना कर दी । शेष तीन करोड़ की स्थापना तुम करना । हे गणेश्वर! एक साथ इतने शिवलिङ्गों की स्थापना का विधान असम्भव जान कर मैं यहाँ चिन्ताग्रस्त था । आप मेरी इच्छा पूरी कीजिये। भगवान् रेणुक ने विभीषण की प्रार्थना के अनुसार तीन करोड़ शरीर धारण कर उसी क्षण तीन कोटि शिवलिङ्गों की स्थापना कर दी । विभीषण उन गणेश्वर का ऐसा माहात्म्य देखकर विस्मित हो उनके चरणों में नत मस्तक हो गये और रेणुकाचार्य उनको अनुगृहीत कर अन्तर्हित हो गये ।

पृथ्वीमण्डल पर इधर-उधर घूमते हुए तथा लोगों का कल्याण करते हुए रेणुक कोल्लिपाक्य नामक अपने पुर में आ गये । वहाँ लोगों के द्वारा पूजित होकर वे सोमेश्वर मन्दिर में आये और भक्तिपूर्वक शिव की स्तुति की । स्तुति से प्रसन्न होकर भगवान् ने अपने उसी लिङ्ग से शब्द उच्चरित किये—'हे वत्स! आओ । मैं तुम पर प्रसन्न हूँ ।' ऐसा सुनकर गणेश्वर रेणुक ज्योति:स्वरूप होकर सोमेश्वर लिङ्ग में समाविष्ट हो गये ।



# श्रीसिद्धान्तशिखामणिः

## विषयानुक्रमणी

॥ श्रीः ॥

श्रीशिवयोगिशिवाचार्यविरचितः

# श्रीसिद्धान्तशिखामणिः

श्रीमरितोण्डदार्यरचिततत्त्वप्रदीपिकाख्यया संस्कृतटीकया
आचार्य राधेश्यामचतुर्वेदिकृत 'ज्ञानवती' हिन्दीव्याख्यया च संवलितः

## प्रथमः परिच्छेदः

श्रीनाथः सोममूर्तिर्जयति परशिवस्त्र्यम्बकस्ताररूपः
स्वच्छश्रीब्रह्मरन्ध्रस्थितसितजलप्रोद्यदब्जत्रिकोणे ।
इच्छाज्ञानक्रियाख्ये त्रिविधलिपिमये हक्षलार्णाग्रपार्श्वे
कृत्स्नार्णौन्मुख्यबिन्दौ चिदचिदुदयकृद्दृक्क्रियाङ्घ्रिद्वयाढ्यः ॥

अनेकविधसिद्धान्तशिखामणिमनामयम् ।
श्रीवीरशैवसिद्धान्तमेकोत्तरशतस्थलम् ॥
रेणुकागस्त्यसंवादं निगमागमविश्रुतम् ।
प्रदीपयति गुप्तार्थमुद्धृत्य शिवयोगिराट् ॥

शिवस्तुतिः

अत्र कलिकालप्रवेशानन्तरं लोकहितार्थं रेणुकगणेश्वर इति प्रसिद्धो रेवणसिद्धेश्वरः कुम्भसम्भवाय वीरशैवशास्त्रमुपदिष्टवान् । तदनन्तरं रेवण-सिद्धेश्वरदृष्टिगर्भसम्भूतसिद्धरामेश्वरसम्प्रदायप्रसिद्धः सकलनिगमागमपरागः शिवयोगीश्वर इत्यभिधानवान् कश्चिन्माहेश्वरः तद्रेणुकागस्त्यसंवादं निर्विघ्नेन स्वशिष्यान् बोधयितुं स्वमनसि कृतसकलसिद्धान्तश्रेष्ठनिगमागमैक्य-गर्भीकारलक्षणस्वेष्टदेवतानमस्काररूपमङ्गलं शिष्यशिक्षार्थं सप्तभिः श्लोकैर्निबध्नाति—

**त्रैलोक्यसम्पदालेख्यसमुल्लेखनभित्तये ।**
**सच्चिदानन्दरूपाय शिवाय ब्रह्मणे नमः ॥ १ ॥**

**जगद्रूपमायिकसम्पच्चित्रसमुल्लेखनाधारभित्तिरूपाय सच्चिदानन्दस्वरूपाय जीवविलक्षणाय ब्रह्मणे वेदान्तप्रतिपाद्याय शिवाय शिवसिद्धान्तप्रसिद्ध-परमशिवाय नम इत्यर्थः ॥ १ ॥**

ज्ञानवती—त्रैलोक्यरूपी सम्पत्ति के लेख के चित्रण के आधार, सच्चिदानन्दरूप व्यापक शिव को नमस्कार है ॥ १ ॥

**ब्रह्मेति व्यपदेशस्य विषयं यं प्रचक्षते ।**
**वेदान्तिनो जगन्मूलं तं नमामि परं शिवम् ॥ २ ॥**

**ब्रह्मेति व्यपदेशस्य परब्रह्मेति शब्दस्य वेदान्तिनो यं परमात्मानं विषयमर्थं प्रचक्षते, तं जगत्कारणं परशिवं शिवसिद्धान्तप्रसिद्धपरमशिवं नमामीत्यर्थः ॥ २ ॥**

वेदान्ती लोग जिसको 'ब्रह्म' व्यवहार का विषय बतलाते हैं, संसार के मूल उस परमशिव को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ २ ॥

**यस्योर्मिबुद्बुदाभासः षट्त्रिंशत्तत्त्वसञ्चयः ।**
**निर्मलं शिवनामानं तं वन्दे चिन्महोदधिम् ॥ ३ ॥**

**शिवादिक्षित्यन्तषट्त्रिंशत्तत्त्वसमूहो यस्य परशिवाख्यचित्समुद्रस्य ऊर्मिबुद्-बुदाभासो घृतकाठिन्यन्यानेनैकदेशे तरङ्गादिवदाभाति, निर्मलं मलत्रयरहितं शिवनामानं तं चिन्महोदधिं वन्दे नमस्करोमीत्यर्थः ॥ ३ ॥**

छत्तीस तत्त्वों का समूह जिसकी लहर बुदबुद तथा आभास है शिव नामक उस निर्मल चित्‌सिन्धु की मैं वन्दना करता हूँ ॥ ३ ॥

**यद्भासा भासते विश्वं यत्सुखेनानुमोदते ।**
**नमस्तस्मै गुणातीतविभवाय परात्मने ॥ ४ ॥**

**'तस्य भासा सर्वमिदं विभाति'[1] इति श्रुतेर्विश्वं यस्य परब्रह्मणः प्रकाशेन प्रकाशते, 'अस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति'[2] इति श्रुतेः यत्पर-ब्रह्मसुखेनानुमोदते, तस्मै मायिकसत्त्वरजस्तमोगुणातीतविभवाय परमात्मने शिवाय नम इत्यर्थः ॥ ४ ॥**

जिसके प्रकाश से विश्व प्रकाशित होता है, जिसके आनन्द से यह आनन्दित

---

१. कठोपनिषद् २।५।१५।    २. बृ०उ० ४।३।३२।

होता है, गुणों से परे तथा वैभव सम्पन्न उस परमात्मा को नमस्कार है ॥ ४ ॥

**सदाशिवमुखाशेषतत्त्वोन्मेषविधायिने ।**
**निष्कलङ्कस्वभावाय नमः शान्ताय शम्भवे ॥ ५ ॥**

**मयूराण्डरसन्यायेन[1] स्वविमर्शशक्तिसामरस्यापन्नसदाशिवादिभूम्यन्तषट्त्रिंशत्तत्त्वविकासकारिणे विश्वदोषरहितस्वरूपाय सुखभोक्त्रे सुखधात्रे शम्भवे नम इत्यर्थः ॥ ५ ॥**

सदाशिव से लेकर पृथिवी पर्यन्त समस्त तत्त्वों के उन्मेषकर्त्ता, निष्कलङ्क स्वभाव वाले शान्त शम्भु को नमस्कार है ॥ ५ ॥

**स्वेच्छाविग्रहयुक्ताय स्वेच्छावर्तनवर्तिने ।**
**स्वेच्छाकृतत्रिलोकाय नमः साम्बाय शम्भवे ॥ ६ ॥**

**'स्थिरेभिरङ्गैः पुरुरूप उग्रः' इति श्रुतेर्भक्तानुग्रहार्थं स्वेच्छाकल्पितदिव्यमङ्गलविग्रहयुक्ताय स्वच्छन्दचारिणे स्वेच्छाशक्तिनिर्मितलोकत्रयाय पार्वतीपतये परशिवाय नम इत्यर्थः ॥ ६ ॥**

अपनी इच्छा से शरीर धारण करने वाले, अपनी इच्छा से ही व्यवहार करने वाले तथा अपनी ही इच्छाशक्ति से त्रैलोक्य की रचना करने वाले मातासहित शिव को नमस्कार है ॥ ६ ॥

**यत्र विश्राम्यतीशत्वं स्वाभाविकमनुत्तमम् ।**
**नमस्तस्मै महेशाय महादेवाय शूलिने ॥ ७ ॥**

**यत्र वेदागमप्रसिद्धपरब्रह्माख्यपरशिवे, अनुत्तमं विश्वतः श्रेष्ठं स्वाभाविकममायीयमीशत्वमुमामहेश्वरत्वं विश्राम्यति,**

घृतकाठिन्यवन्मूर्त्तिः सच्चिदानन्दलक्षणा ।
शिवाभिधेन सैवास्ति शिव एव हि सा सदा ॥

**इति सूतगीतोक्तेस्तादात्म्यं भजते, तस्मै महेश्वराय 'तमीश्वराणां परमं महेश्वरम्' इति श्रुतेर्ब्रह्मादिकारणेश्वराय महादेवाय अपरिमितप्रकाशरूपाय शूलिने इच्छाज्ञानक्रियाशक्तिमयत्रिशूलिने परमशिवाय नम इत्यर्थः । अनेनायं सिद्धान्तो निर्विशेषब्रह्माद्वैतलक्षण इत्यनुसन्धेयः । एवंविधश्लोकसप्तक-**

---

१. यथा मयूरनाम्नः पक्षिणोऽस्य रसे नानाविधरागवद्वर्हमयंशरीरं प्रच्छन्नं भवति कालक्रमेण बहिराविर्भवति तथैव शिवस्य विश्वोत्तीर्णतादशायां सर्वं वैचित्र्यमयं जगत् परमशिवे प्रच्छन्नं सत् तिष्ठति कालक्रमेण चाविर्भवति ।

**प्रतिपादितं वस्तु तत्परं ब्रह्म स एकः 'स एको रुद्रः स ईशानः स भगवान् स महेश्वरः स महादेवः'[१] इत्यथर्वशिरउपनिषदुक्तप्रकारेणैकमेवेति शिवाद्वैतशास्त्रप्रवीणैरवगन्तव्यम् ॥ ७ ॥**

जिसमें ऐश्वर्य की पराकाष्ठा है, जो स्वभावत: सर्वोत्तम है त्रिशूलधारी उस महादेव महेश को नमस्कार है ॥ ७ ॥

**शक्तिस्तुतिः**

**एवं वेदागमसम्मत्या सप्तभिः श्लोकैः शिवं नमस्कृत्य तथैव वेदागमादिप्रसिद्धनित्यसमवेतशिवशक्तिं पञ्चभिः श्लोकैः प्रस्तौति—**

**यामाहुः सर्वलोकानां प्रकृतिंशास्त्रपारगाः ।**
**तां धर्मचारिणीं शम्भोः प्रणमामि परां शिवाम् ॥ ८ ॥**

**वेदागमादिशास्त्रपारङ्गताः शिवज्ञानिनो यां परशिवसमवेतशक्तिं सर्वलोकानां प्रकृतिं मूलकारणीभूतज्ञानक्रियासामरस्यात्मिकामाहुः, तां शम्भोर्धर्मचारिणीं धर्मस्वरूपां परां सर्वोत्कृष्टां शिवां भवानीं प्रणमामीत्यर्थः ॥ ८ ॥**

शास्त्रों के पारङ्गत विद्वान् जिसको समस्त लोकों का मूल कारण मानते हैं शिव की धर्मपत्नी उस परा शिवा को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ८ ॥

**यया महेश्वरः शम्भुर्नामरूपादिसंयुतः ।**
**तस्यै मायास्वरूपायै नमः परमशक्तये ॥ ९ ॥**

**यया स्वसमवेतशक्त्या महेश्वरो ब्रह्मादिसर्वकारणेश्वरः शम्भुः शिवः 'शक्तो यया शम्भुर्भुक्तौ मुक्तौ च पशुगणस्यास्य' इति तत्त्वप्रकाशवाक्यानुसारेण नामरूपप्रक्रियाविशिष्टो[२] जीवानां भुक्तिमुक्तिप्रदः स्यात्, तस्यै मायास्वरूपायै 'मायां तु प्रकृतिं विन्द्यान्मायिनं तु महेश्वरम्'[३] इति श्रुतेः प्रतिस्फुरणगत्या जगदुपादानकारणीभूतसत्त्वरजस्तमोगुणात्ममायाख्यमूलप्रकृत्यै परमशक्त्यै परमशिवसमवेतनित्यशक्त्यै नम इत्यर्थः ॥ ९ ॥**

जिसके कारण महेश्वर नाम रूप आदि (= गुण संख्या परिमाण आदि) से युक्त होकर शम्भु बतलाये जाते हैं अथवा जिसके कारण नाम रूप आदि से

---

१. अथ०उ० २।३।

२. अस्ति भाति प्रियं नाम रूपं चेत्यंशपञ्चकम् ।
आद्यं त्रयं ब्रह्मरूपं जगद्रूपमथ द्वयम् ॥ (पञ्चदशी)

३. श्वे०उ० ४।१०

युक्त शम्भु महेश्वर बतलाये जाते हैं । मायास्वरूपा उस परम शक्ति को नमस्कार है ॥ ९ ॥

**शिवाद्यादिसमुत्पन्नशान्त्यतीतपरोत्तराम् ।**
**मातरं तां समस्तानां वन्दे शिवकरीं शिवाम् ॥ १० ॥**

**शिवात् परशिवादाद्यादिपटगतशुक्लत्ववत् पूर्वं समुत्पन्ननिवृत्तिप्रतिष्ठाविद्या शान्तिशान्त्यतीतकलापरकुण्डलिनीशक्त्यपेक्षया उत्तरां श्रेष्ठां समस्तानां मातरं शिवकरीं मङ्गलकरीं तां शिवां सर्वमङ्गलां नमामीत्यर्थः ॥ १० ॥**

जो शिव से सर्वप्रथम उत्पन्न हुई तथा शान्त्यतीता कला से भी परा तथा उत्तर है समस्त कलाओं अथवा समस्त सृष्टि की माता मङ्गलकारिणी उस शिवा की मैं वन्दना करता हूँ ॥ १० ॥

**इच्छाज्ञानादिरूपेण या शम्भोर्विश्वभाविनी ।**
**वन्दे तां परमानन्दप्रबोधलहरीं शिवाम् ॥ ११ ॥**

**शम्भोः परमेश्वरस्य या समवेतशक्तिः, इच्छाज्ञानादिरूपेण**

परास्य शक्तिर्विमला वितर्का स्वाभाविकी रुद्रसमानधर्मिणी ।
ज्ञानक्रियेच्छादिसहस्ररूपा तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु ॥[1]

**इति श्रुतेरिच्छादिरूपेण विश्वभाविनी विश्वप्रकाशिनी, तां परमानन्दप्रबोधलहरीं चिदानन्दोल्बणां शिवां वन्दे इत्यर्थः ॥ ११ ॥**

जो शिव की इच्छा ज्ञान आदि (= क्रिया) रूप से विश्व की प्रकाशिका है परमानन्द प्रबोध की लहररूपा उस शिवा की मैं वन्दना करता हूँ ॥ ११ ॥

**अमृतार्थं प्रपन्नानां या सुविद्याप्रदायिनी ।**
**अहर्निशमहं वन्दे तामीशानमनोरमाम् ॥ १२ ॥**

**अमृतार्थं मुक्त्यर्थं प्रपन्नानां शरणागतानां या शिवसमवेतशक्तिः सुविद्याप्रदायिनी 'वेदान्तवाक्यजा विद्या' इति सूतसंहितोक्तेस्तत्त्वमस्यादिवेदान्तमहावाक्यप्रकाशितशिवजीवैक्यविद्याप्रदायिनी, तां शिवप्राणकान्तामहर्निशं वन्दे नमस्करोमीत्यर्थः । 'अनन्या स्याच्छिवा सैव वस्तुतो मूर्तिरैश्वरी' इति पौष्करवचनादेतत्पञ्चसूत्रप्रतिपादितां शक्तिं शिवाभेदेनैव परामृशेदिति ॥ १२ ॥**

अमरत्व के लिये शरण में आये हुऐ भक्त जनों को जो सद्विद्या देने

१. शि०सं०

वाली बतलायी गयी है ईशान की मनोरमा उस शिवानी की मैं रात दिन वन्दना करता हूँ ॥ १२ ॥

**ग्रन्थकारवंशवर्णनम्**

**एवं संग्रहेण पार्वतीपरमेश्वरौ नमस्कृत्वाऽनन्तरमष्टभिः श्लोकैः शिवयोगिवंशानुगताचार्यान् प्रकटयति—**

**कश्चिदाचारसिद्धानामग्रणीः शिवयोगिनाम् ।**
**शिवयोगीति विख्यातः शिवज्ञानमहोदधिः ॥ १३ ॥**

**शिवयोगिनां मध्ये अग्रणीः श्रेष्ठः, शिवज्ञानमहोदधिः शिवज्ञानस्य समुद्रः, कश्चिद्रेवणसिद्धेश्वरदृष्टिगर्भसम्भूतसिद्धरामेश्वरः, आचारसिद्धानां सदाचारसम्पन्नानां वंशे शिवयोगीति विख्यातः, आसीदित्यर्थः ॥ १३ ॥**

आचारसिद्धों शिवयोगियों में अग्रणी शिव ज्ञान के सागर कोई शिवयोगी प्रसिद्ध थे ॥ १३ ॥

**शिवभक्तिसुधासिन्धुजृम्भणामलचन्द्रिका ।**
**भारती यस्य विदधे प्रायः कुवलयोत्सवम् ॥ १४ ॥**

**यस्य शिवयोगीति प्रसिद्धस्य सिद्धरामेश्वरस्य भारती वाक् शिवभक्ति-सुधासमुद्रवर्धनस्यामलचन्द्रिकाप्राया आधिक्येन कुवलयोत्सवं भूमण्डलाख्य-नीलोत्पलस्योत्सवं विदधे कृतवतीत्यर्थ ॥ १४ ॥**

जिनकी शिवभक्तिरूपी सुधा के समुद्र के जृम्भण अर्थात् आनन्दोच्छलन के लिये चन्द्रिका के समान वाणी प्रायः कुवलयोत्सव (= कु = पृथिवी के वलय का उत्सव अथवा कुवलय अर्थात् कमल का उत्सव) करती थी ॥ १४ ॥

**तदेव विवृणोति—**

**तस्य वंशे समुत्पन्नो मुक्तामणिरिवामलः ।**
**मुद्ददेवाभिधाचार्यो मूर्धन्यः शिवयोगिनाम् ॥ १५ ॥**

**तस्य सिद्धरामेश्वरस्य वंशे शिववेदिनां शिवज्ञानिनां मध्ये मूर्धन्यः श्रेष्ठो मुद्ददेवाख्याचार्यो निर्मलमुक्तामणिरिव समुत्पन्नः, उद्भूतवानित्यर्थः ॥ १५ ॥**

उनके वंश में निर्मल मुक्तामणि के समान मुद्ददेव नामक आचार्य उत्पन्न हुए जो शिवयोगियों में मूर्धन्य थे ॥ १५ ॥

**मुद्दानात् सर्वजन्तूनां प्रणतानां प्रबोधतः ।**
**मुद्ददेवेति विख्याता समाख्या यस्य विश्रुता ॥ १६ ॥**

**सर्वप्राणिनां सन्तोषदानात् प्रणतानां प्रबोधनाद् मुद्ददेवेति यस्यान्वर्थरूढिभ्यां विख्याता समाख्या विश्रुता लोकप्रसिद्धेत्यर्थः ॥ १६ ॥**

शरणागत समस्त जीवों को आनन्द देने तथा प्रणत जनों को प्रबुद्ध करने के कारण उनका मुद्ददेव नाम प्रसिद्ध हुआ ॥ १६ ॥

**तस्यासीन्नन्दनः शान्तः सिद्धनाथाभिधः शुचिः ।**
**शिवसिद्धान्तनिर्णेता शिवाचार्यः शिवात्मकः ॥ १७ ॥**

**तस्य मुद्ददेवस्य, शुचिः पवित्रः, शान्तः रागद्वेषरहितः, शिवात्मकः शिवस्वरूपः, शिवसिद्धान्तनिर्णेता त्रिपदार्थचतुष्पादयुक्तशिवागमार्थनिर्णायकः, शिवाचार्यः शिवसमयस्थापनाचार्यः, सिद्धनाथाभिधः सिद्धरामेश्वराभिधासंयुक्तः सिद्धनाथाचार्याख्यो नन्दनः कुमार आसीदभवदित्यर्थः ॥ १७ ॥**

उनके सिद्धनाथ नामक पुत्र हुए जो शिवात्मक एवं शिवसिद्धान्त के निर्णायक शिवाचार्य थे ॥ १७ ॥

**वीरशैवशिखारत्नं विशिष्टाचारसम्पदम् ।**
**शिवज्ञानमहासिन्धुं यं प्रशंसन्ति देशिकाः ॥ १८ ॥**

**विशिष्टाचारसम्पदं सदाचारसम्पन्नं शिवज्ञानमहासिन्धुं यं सिद्धनाथाचार्यं देशिका आचार्या वीरशैवशिखारत्नं वीरशैवानां शिरोमणिं श्रेष्ठं सन्तं प्रशंसन्ति कथयन्तीत्यर्थः ॥ १८ ॥**

आचार्यगण जिनकी प्रशंसा वीरशैवचूडामणि, विशिष्ट आचार से सम्पन्न तथा शिवज्ञान महासिन्धु के रूप में किया करते थे ॥ १८ ॥

**यस्याचार्यकुलाज्जाता सतामाचारमातृका ।**
**शिवभक्तिः स्थिरा यस्मिन् जज्ञे विगतविप्लवा ॥ १९ ॥**

**सतां सत्पुरुषाणां आचारमातृका यस्य सिद्धनाथाचार्यस्य आचार्यकुलाद् आचार्यवंशाद् जाता । विगतविप्लवा विगतदोषा शिवभक्तिरष्टविधा यस्मिन् स्थिरा जज्ञे जातेत्यर्थः ॥ १९ ॥**

जिसके आचार्यकुल में उत्पन्न तथा सज्जनों के आचार की जननी शिवभक्ति उपद्रवरहित होकर जिसमें स्थित हो गयी ॥ १९ ॥

**तस्य वीरशिवाचार्यशिखारत्नस्य नन्दनः ।**
**अभवच्छिवयोगीति सिन्धोरिव सुधाकरः ॥ २० ॥**

**वीरशैवशिखामणेस्तस्य सिद्धनाथाचार्यस्य नन्दनः कुमारः, सिन्धोः**

**समुद्रस्य सुधाकर इव शिवयोगीति आसीत् प्रसिद्धो जात इत्यर्थः ॥ २० ॥**

वीर शैवशिवाचार्यों के मुकुटमणि के रूप विद्यमान उस सिद्धनाथ को समुद्र से चन्द्रमा की भाँति शिवयोगी नामक पुत्र हुये ॥ २० ॥

**अथैतच्छास्त्रसंग्रहकर्ताऽयं शिवयोगी द्वादशसूत्रैः स्वनामप्रशंसापूर्वकं शास्त्रावतारक्रमं निरूपयति—**

**चिदानन्दपराकाशशिवानुभवयोगतः ।**
**शिवयोगीति नामोक्तिर्यस्य याथार्थ्ययोगिनी ॥ २१ ॥**

**यस्य आचार्यस्य 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म',[1] 'आकाशशरीरं ब्रह्म'[2] इत्यादिश्रुतेश्चिदानन्दपराकाशरूपशिवानुभवयोगात् शिवयोगीति नामोक्तिर्याथार्थ्ययोगिनी यथार्थेन संयुक्ता भवतीत्यर्थः ॥ २१ ॥**

चिदानन्दसंवलित पराकाशरूपी शिवतत्त्व के अनुभव से युक्त होने के कारण जिसका 'शिवयोगी' नामक उनके अर्थ के अनुरूप ही था ॥ २१ ॥

**शिवागमपरिज्ञानपरिपाकसुगन्धिना ।**
**यदीयकीर्तिपुष्पेण वासितं हरितां मुखम् ॥ २२ ॥**

**उक्तलक्षणशिवागमपरिज्ञानपरिपाकसुगन्धिना यदीयकीर्तिपुष्पेण यस्याचार्यस्य कीर्तिकुसुमेन हरितां दिशां मुखं वासितं पोषितमित्यर्थः ॥ २२ ॥**

शैवागम के परिपूर्ण ज्ञान के परिपूर्ण पाक से सुगंन्धयुक्त जिसकी कीर्त्तिरूपी पुष्प से सभी दिशाओं का मुख सदा वासित (= सुगन्धित) होता रहता था ॥ २२ ॥

**येन रक्षावती जाता शिवभक्तिः सनातनी ।**
**बुद्धादिप्रतिसिद्धान्तमहाध्वान्तांशुमालिना ॥ २३ ॥**

**बौद्धादिशिवसमयप्रतिकूलसिद्धान्तान्धकारचण्डकिरणेन येनाचार्येण सनातनी शिवभक्ती रक्षावती जाता रक्षिताऽभूदित्यर्थः ॥ २३ ॥**

बौद्धों आदि के प्रतिकूल सिद्धान्त रूपी महा अन्धकार के लिये सूर्य के समान जिसके द्वारा सनातनी शिवभक्ति की रक्षा हुई ॥ २३ ॥

**स महावीरशैवानां धर्ममार्गप्रवर्तकः ।**
**शिवतत्त्वपरिज्ञानचन्द्रिकावृतचन्द्रमाः ॥ २४ ॥**

---

१. तै०उ० २।१।१ २. तै०उ० १।६।२

